# अली आदिल शाह

का

# काव्य-संग्रह


प्रधान संपादक

डा० विश्वनाथ प्रसाद






संपादक

श्रीराम शर्मा

मुबारिज़ुद्दीन 'रफ़त'



क० मु० हिन्दी तथा भाषाविज्ञान विद्यापीठ

आगरा विश्वविद्यालय

आगरा

# अली आदिल शाह का काव्य-संग्रह

## अनुक्रमणिका



*सूचना—भूमिका में मुद्रित शीर्षक "दीवान" के स्थान पर "काव्य-संग्रह" होना चाहिए। कृपया यह सुधार कर लें।

# प्रस्तावना

"दक्खिनी" को मैं हिन्दी का अभिन्न अंग मानता हूँ। उसके बिना न तो हिन्दी के और न उर्दू के उद्गम, विकास और प्रसार का विवरण पूरा हो सकता है। वस्तुतः हिन्दी ही उत्तर से दक्खिन जाकर और कुछ नये शब्द-भंडार से सँवर कर "दक्खिनी" बन गई। मूल हिन्दी या 'हिन्दवी' को ही कालान्तर में एक दूसरा नाम "दक्खिनी" दे दिया गया था। सोलहवीं-सत्रहवीं सदी तक मुस्लिम लेखक और कवि इसके लिए 'हिन्दी जबान' हिन्दी बोल या 'हिन्दवी' नाम का ही प्रयोग करते रहे। पर जब १४वीं शताब्दी में दिल्ली के अधिकार से मुक्त होकर दक्खिन स्वतंत्र हो गया, तब वहाँ बहमनी राज्य विजयनगर साम्राज्य और तदुपरान्त १५वीं सदी में बीजापुर में आदिलशाही गोलकुण्डा में कुतुबशाही, बीदर में बरीदशाही बरार में इमादशाही तथा अहमदनगर में निजामशाही सल्तनतें कायम हुईं। बहमनी राज्य का संस्थापक हसन गंगो (१३४७-७५ ई०) मधू ब्राह्मण का चेला था। इसलिए उसके राज्य में ब्राह्मणों का बहुत आदर और प्रभाव था। यहाँ तक कि बहमनी सुल्तान इब्राहीम आदिलशाह ने हुकूमत के लिए दक्खिन के ब्राह्मणों को मुकर्रर करना शुरू किया और जो हिसाब-किताब पहले फारसी में लिखे जाते थे वे अब उसके हुक्म से 'हिन्दवी' में लिखे जाने लगे। इसके अतिरिक्त १४वीं से १७वीं सदी तक के उपर्युक्त इन सभी केन्द्रों में हिन्दी के कवियों को बराबर आश्रय और प्रोत्साहन मिलता रहा। हिन्दी को ही वहाँ की सल्तनतों में राज भाषा का पद मिला क्योंकि उत्तर-भारत से गये हुए मुस्लिम अमीर सैनिक सिपाही पदाधिकारी तथा विद्वान् पूर्वी पंजाब दिल्ली और मेरठ की भाषा से ही परिचित थे मराठी-तेलुगु आदि दक्खिनी भाषाओं से नहीं। मुस्लिम सुल्तानों ने अपने दल-बल के साथ १४वीं सदी में विजेता के रूप में जब दक्षिण में प्रवेश किया था तो वे अपनी इसी पूर्वपरिचित तथा अभ्यस्त भाषा को अपने साथ ले गए थे। मुस्लिम सुलतानों के साथ उनके मुसाहिब परिजन और सहचर रूप में हिंदू कर्मचारी व्यापारी योद्धा और हिसाब किताब रखने वाले मुंशी आदि भी वहाँ गए। मलिक काफूर के समय से ही गूजरों की काफी बड़ी संख्या उधर पहले ही जा चुकी थी जिसके कारण दक्खिनी को उनके कवि गूजरी भी कहते थे। इसके अतिरिक्त उसके लिए कभी-कभी 'भाखा' या 'भाषा' नाम का भी प्रयोग हुआ करता था। उधर दक्खिन के लोग मुस्लिम शासकों की फारसी भाषा से बिल्कुल अनभिज्ञ थे। इसलिए संस्कृत प्राकृत तथा अपभ्रंश की परम्परा में विकसित हिन्दी ही उन्हें अपनी भाषाओं के समीप और परिचित सी लगी। अपनी संस्कृतमूलक शब्द-सम्पत्ति की उन्होंने हिन्दी में समानता पाई। इसके अतिरिक्त पुरातन सांस्कृतिक सम्बन्धों तीर्थ-स्थानों साधु-सन्तों वाणिज्य-व्यवसाय आदि के सम्पर्कों के कारण हिन्दी से उनका पहले से परिचय था। इसलिए इस भाषा को वहाँ जमने देर न लगी। अतः वहाँ के दरबारों के आश्रय और संरक्षण में दक्खिनी हिन्दी में एक समृद्ध

साहित्य का विकास हुआ। मुल्ला वजही ने अपनी मसनवी 'कुतुब मुश्तरी' में लिखा है —

"दखिन में जो दखिनी मिठी बात का
अदा नै किया कोई इस भात का।"

और सच पूछिए तो दक्खिन में ही क्यों मुस्लिम अमीर या फकीर और सूफी सन्त जहाँ-जहाँ गए अपने साथ पूर्वी पंजाबी और दिल्ली मेरठ की इसी खड़ी हिन्दी को लिए गए और पूरब में अवध या बिहार तक अपने नये निवास-स्थानों की बोल-चाल की भाषाओं के साथ इसका मिश्रण करते हुए नई-नई सूक्तियाँ (दोहे और गीत) जन साधारण की मंडली में सुनते-सुनाते गए। उन रचनाओं और सूक्तियों की भाषाओं के लिए उन्होंने बराबर हिन्दी ही नाम का व्यवहार किया परन्तु दक्खिन में जब मुस्लिम दरबारों के संरक्षण में इस भाषा को सर्वाधिक प्राधान्य और 'सरकारी जबान' का पद मिला तब इसका एक स्वतन्त्र नाम भी पड़ गया। 'दक्खिनी' विशेषण से विशष्य बन गया।

लगभग तीन चार शताब्दियों तक स्वतन्त्र रूप से दक्खिन में विकास प्राप्त करती हुई इस भाषा में वहाँ के जन-साधारण में प्रचलित मराठी तथा तेलुगु, कन्नड आदि द्रविड़ भाषाओं के प्रभाव भी स्वाभाविक रूप में पड़ते गए। यह आश्चर्य की बात नहीं है। इसका अध्ययन होना चाहिए कि हिन्दी पर ये प्रभाव किन-किन रूपों में पड़े हैं। साथ ही इसका भी ध्यान रहे कि इन कई शताब्दियों में उत्तर भारत में जो प्रवृत्तियाँ हिन्दी, उर्दू के निर्माण में काम करती रहीं उनसे यह दक्खिनी हिन्दी रूप विच्छिन्न सा रहा। परिणाम स्वरूप उसमें कई ऐसी विशेषताओं का विकास हुआ, जो उत्तर की हिन्दी या उर्दू में नहीं मिलती है। अपने उपर्युक्त संसर्गों के प्रभाव से दक्खिनी का शब्द-भण्डार उर्दू की तरह अरबी फारसी के दबाव में नहीं पड़ने पाया। उसमें परम्परा सिद्ध संस्कृत तथा प्रचलित भाषा के ठेठ देशी शब्दों का ही व्यवहार होता रहा। स्वतन्त्र इन्द्रिय ज्योत्स्ना विकार, तन मन चेष्टा तथा पिड इत्यादि जैसे संस्कृत शब्दों का प्रयोग उसमें बहुतायत से हुआ करता था। इस प्रकार यह भाषा नाम से ही नहीं रंग रूप से भी हिन्दी ही थी।

इस ग्रंथ के रचयिता अली आदिल शाह सत्रहवीं सदी में (१६२६ ई०) जब बीजापुर के बादशाह हुए तो उनके फारसी प्रेम के कारण उनके दरबार में हिन्दी के अतिरिक्त फारसी काव्य की चर्चा जोरों से शुरू हुई। उन्हीं के राजकवि नुसरती थे जिनके लिखे हुए तीन प्रामाण प्रंथ-मिलते हैं—गुलशने इश्क तारीखे सिकन्दरी और अलीनामा। इनमें से अलीनामा में आदिल शाह के दस वर्ष (१६५६–१६६५) तक के शासन का वर्णन है। यह ग्रंथ आज भी आदर से देखा जाता है। इसी नुसरती ने दक्खिनी से हिन्दीपन को दूर करके उसे फारसी रूप देने का सिलसिला खड़ा किया। फिर भी हम देखते हैं कि १८वीं सदी के प्रारम्भ तक दक्खिनी में हिन्दी काव्य-परम्परा का क्रम निर्मूल नहीं हुआ था। यहाँ तक कि वली औरंगाबादी के भी (जिनके दिल्ली-आग

सन से (१७०० ई०) उर्दू-काव्य की परम्परा दिल्ली में शुरू हुई) पहले के कई ऐसे शेर हैं जिनमें हिन्दी का रूप स्पष्ट है ।

आज भी अपनी अनेक विशेषताओं के साथ दक्खिनी आंशिक रूप में हैदराबाद मैसूर, बरार, बम्बई, गुजरात आदि में बसे हुए मुस्लिम और कुछ हिन्दू-परिवारों में बोली जाती है । ग्रियर्सन के 'लिंग्विस्टिक सर्वे ऑफ़ इंडिया' में दक्खिनी बोलने वालों की संख्या १६२४१७२० आँकी गई है । इस प्रकार हिन्दी भाषा भाषी जनसमूह के साथ दक्खिनी का अटूट सम्बन्ध है । उत्तर और दक्खिन के भाषायी सम्बन्ध की यह एक सुनहरी शृंखला है । दक्खिनी इस बात का प्रमाण है कि हिन्दी के विकास में उत्तर की ही नहीं, दक्खिन की भी महत्वपूर्ण देन है और उसमें दक्खिनी भाषाओं का भी योगदान है । वस्तुतः यदि दक्खिनी के रूप में हिन्दी का प्रसार और विकास नहीं हुआ होता तो आज राष्ट्र-भाषा या राज भाषा के रूप में उसमें उस व्यापकता का समावेश नहीं हो पाता जिसे उसने अपने प्रवासियों के इन सुदूर सम्पर्कों से अर्जित किया है । क्या भाषा और क्या साहित्य दोनों ही दृष्टियों से हिन्दी के इतिहास के अन्तर्गत दक्खिनी का विशिष्ट स्थान है । उसके यथावत् विवरण के बिना हिन्दी का कोई भी इतिहास पूर्ण नहीं कहा जा सकता । इस ग्रंथ के प्रकाशन में इसी अपूर्णता की पूर्ति की ओर हमारा ध्यान है ।

जैसा कि उल्लेख किया जा चुका है, इस संग्रह का रचयिता अली आदिल शाह [द्वितीय] फारसी का बड़ा प्रेमी था । कहा जाता है कि फारसी पढ़ने में वह इस कदर मशगूल था कि हिन्दुस्तानी बोलना तक भूल गया था । परन्तु इस संकलन को देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि ऐसी बात हरगिज नहीं थी । अपने फारसी-प्रेम के बावजूद भी वह हिंदी को भूला नहीं और हिंदी में भी चमत्कार पूर्ण रचनाएँ कीं । एक ओर जहाँ उसने अपना उपनाम 'शाही' रखा था वहाँ दूसरी ओर हिंदी उपनाम 'मन्त पीर' मदन रूप' का भी प्रयोग किया । एक ओर जहाँ उसने कसीदा मसनवी गजल मुखम्मस और मुसम्मन, रुबाई आदि में रचनाएँ कीं तो दूसरी ओर कबित्त दाहा (दोहरा) झूलना आदि प्रचलित हिंदी छंद तथा भूपाली आसावरी नट, बिहागरा केदारा देसी, टोड़ी सोगड़ा सारंग श्री गौड़ी भैरव अड़ाना गौड़मल्लार, यमन (ईमन) रामकली पूरबी बिलावल आदि शास्त्रीय तथा लोकप्रिय राग रागनियों के हिंदी गीत भी लिखे । एक ओर जहाँ उसने अरबी-फारसी के शब्दों का प्रयोग किया है वहाँ दूसरी ओर हिंदी के "अखंड अपर' "अलख" "मुख' (मुख) "दरसन' नयन" निरमल" "भूषण" "नदी" (नदियाँ) "तिरलोक" (त्रिलोक) "कलंकी" परताब' (प्रताप) 'सजन' 'पीव' आदि जैसे परम्परागत शब्दों का भी स्वाभाविक और निधड़क प्रयोग किया है । भाषा विज्ञानियों के लिए यह भी एक ध्यान देने की बात है कि उसकी भाषा के अनेक प्रयोगों में मराठी का प्रभाव भी स्पष्ट लक्षित है । अली आदिल शाह की अनेक रचनाएँ और अनेक स्थल फारसी काव्यों की परिपाटी का छोड़कर सर्वथा भारतीय वातावरण म रंजित हैं ।

इस संकलन में अली आदिल शाह की रचनाओं को इस प्रकार प्रस्तुत किया गया है कि कवि की पूरी रचना-शैली का परिचय पाठकों को एकत्र प्राप्त हो जाय। इस संग्रह (कुल्लियात) की मूल हस्तलिखित प्रति हैदराबाद के सरकारी संग्रहालय में सुरक्षित है, वहाँ से उसकी फोटो प्रतिलिपि प्राप्त करके श्री श्रीराम शर्मा और श्री मुबारिजुद्दीन 'रफ़अत' ने उसका नागरी रूपान्तर तैयार किया है। मूल रचना के साथ उसके शाब्दिक विकास का क्रम प्रकट करते हुए अर्थ भी दे दिया गया है। इसके अतिरिक्त कठिन शब्दों के अर्थ तथा उनके तत्सम और व्युत्पत्तिगत रूपों का निर्देश भी कर दिया गया है, जिससे पाठकों को इस कृति का पूरा आनंद प्राप्त करने में सुगमता हो।

मूल पुस्तक की हस्तलिखित प्रति को देखने से इस बात का ठीक-ठीक पता नहीं चलता कि उसका पहला पत्र और अन्तिम पत्र कौन सा है। इसलिए पुस्तक के बीच से एक पत्र और अन्तिम अंशों से एक पत्र लेकर उनके चित्र लिखावट के नमूनों के तौर पर दिए जा रहे हैं। कवि के इतिहास आदि के सम्बन्ध में सम्पादकों ने विस्तार से प्रकाश डालकर आवश्यक जानकारी सुलभ कर दी है। इसके लिए वे हम सब की ओर से साधुवाद के पात्र हैं।

यह संग्रह (कुल्लियात) उर्दू में भी अब तक नहीं छपा है। हमें इस बात का हर्ष और गौरव है कि यह महत्त्वपूर्ण संग्रह पहले पहल हिंदी में ही छप रहा है और इसे प्रथम प्रथम प्रकाश में लाने का श्रेय हिंदी विद्यापीठ को ही प्राप्त हो रहा है। इसके संकलयिता प्रिय श्री श्रीराम शर्मा अनुसंधान और अनुशीलन के कार्यक्रम में निश्चित् हमारे विद्यापीठ-परिवार के अंग बन चुके हैं। मुझे विश्वास है कि इस पुस्तक में साहित्यानुरागियों तथा भाषाशास्त्र के प्रेमियों को एक समान मनोरंजन और अध्ययन-अनुशीलन की महत्त्वपूर्ण सामग्री मिलेगी।

क० मुं० हिन्दी तथा भाषाविज्ञान विद्यापीठ
आगरा विश्वविद्यालय,
आगरा
धन्वन्तरि त्रयोदशी २०१२ वि०

विश्वनाथ प्रसाद
संचालक

# अली आदिल शाह

## का

## काव्य-संग्रह

## भूमिका

बहमनी साम्राज्य किसी समय दक्षिण भारत का सर्वाधिक शक्तिशाली राज्य था। १५वीं शती के आरम्भ में यह साम्राज्य उन्नति की चरम सीमा पर पहुँचा हुआ था। इस शती की समाप्ति के साथ-साथ यह साम्राज्य नष्ट हो गया। गुलबर्गा और बीदर में जो विशाल राजभवन बनाये गये थे वे खँडहरों में परिवर्तित होने लगे। इन दोनों नगरों में बहमनी वंश के सुल्तानों के जो बड़े-बड़े मकबरे बने थे वे निर्जीव रहने लगे। गुलबर्गा और बीदर दोनों नगर उजड़ गये किन्तु बीजापुर, गोलकुण्डा और अहमदनगर में नये दुर्गों की दीवारें उठने लगीं आकाश छूने लगीं। मनीषियों और कवियों के लिए नया आश्रय मिला। गुलबर्गा और बीदर के खंडहर आज भी विद्यमान हैं, किन्तु इन नगरों में संस्कृति और ज्ञान-ध्यान के जो आयोजन प्रारंभ हुए थे वे समाप्त नहीं हुए। इन अनुष्ठानों के यजमान और पुरोहित दोनों दक्षिण के नवोदित तीन नगरों बीजापुर, गोलकुण्डा और अहमदनगर—में बस गये और कुछ ही दिनों में शान्त वातावरण ने उस अनुष्ठान की पूर्ति में सहायता प्रदान की।

पन्द्रहवीं शती के उत्तरार्द्ध में बहमनी साम्राज्य बुरी तरह लड़खड़ा रहा था। राजवंश के महत्वाकांक्षी किन्तु अदूरदर्शी वंशधरों की प्रतिस्पर्द्धा और सामन्तों के षड्यन्त्रों और गुजरात के शाहों के आक्रमणों ने जब इस साम्राज्य को जर्जर बना दिया था तो उन दिनों साम्राज्य की सेवा में कुछ महत्वपूर्ण व्यक्ति दत्तचित्त थे और शुभ अनुष्ठानों का सम्पन्न किया जा रहा था। साम्राज्य का संचालन उन दिनों प्रधान मंत्री महमूद गावान के हाथ में था। महमूद गावान ने बीदर में एक विद्यालय की स्थापना की थी। इस विद्यालय में अध्यापन-कार्य के लिए दूर-दूर से विद्वानों को निमंत्रित किया गया था। महमूद गावान सामन्तों के षड्यन्त्र के फलस्वरूप प्राणदण्ड का भागी बना किन्तु उसके निमंत्रण पर जो विद्वान बीदर में एकत्रित हुए थे उन्हें बहुत दिन तक निराश्रित नहीं रहना पड़ा। दक्षिण के नवोदित मुस्लिम राज्यों में उन्हें आदर के साथ बुलाया गया।

## बीजापुर गोलकुण्डा अहमदनगर

जिन दिनों बहमनी साम्राज्य जर्जरित अवस्था में लड़खड़ा रहा था साम्राज्य को ऐसे सामन्तों की सेवाएं उपलब्ध थीं जिन पर किसी भी राजवंश को गौरव प्राप्त हो सकता था। बहमनी साम्राज्य को इससे पूर्व इतने वीर दूरदर्शी और योग्य सामन्त प्राप्त नहीं हुए थे। महमूद गावान का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। यूसुफ आदिल कुली कुतुब और निज़ामुलमुल्क तीन ऐसे सरदार थे जो सम्पूर्ण साम्राज्य की बागडोर सम्भाले हुए थे। यह आश्चर्य की बात थी कि इन सुयोग्य सामन्तों के रहते हुए भी साम्राज्य की रक्षा न हो सकी। इन दूरदर्शी सामन्तों ने भविष्य को पहचान लिया था अतः उन्होंने स्वतंत्र राज्यों की स्थापना की। सब से पहले यूसुफ आदिल साम्राज्य की सेवा से पृथक हुआ। यूसुफ आदिल को महमूद गावान बहुत चाहता था। उसका पालन-पोषण भी महमूद गावान की देख-रेख में हुआ था। महमूद गावान उसे पुत्र तुल्य मानता था। जब महमूद गावान को प्राणदंड दिया गया तो यूसुफ को बहुत बुरा लगा। समय पाकर उसने बीजापुर में स्वतंत्र राज्य की स्थापना की। इसी तरह कुली कुतुब ने गोलकुंडा और निज़ामुल मुल्क ने अहमदनगर को राजधानी बनाकर नये राज्यों की नींव डाली। यद्यपि तीनों सामन्तों ने बहमनी साम्राज्य के तीन बड़े भागों पर शासन स्थापित किया था किन्तु बहुत दिनों तक बहमनी वंश के प्रति उनकी आस्था बनी रही। जिस समय इस वंश के उत्तराधिकारी बड़ी विपन्नावस्था में थे यूसुफ आदिल ने उन्हें अपने यहाँ आश्रय दिया और उनके साथ ऐसा बर्ताव किया जैसा सेवक स्वामी के साथ करता है।

कुली कुतुब ने जीते जी कभी अपने को शासक नहीं माना। उसके मरने के बाद ही कुतुब शब्द के साथ 'शाह' शब्द जुड़ा और कुतुब वंश के स्थान पर कुतुबशाह शब्द का प्रयोग होने लगा।

बीजापुर के अधीन वह कन्नड़ भाषी प्रदेश था जो उन दिनों विजय नगर के शासन में नहीं था। आन्ध्र के कुछ भाग पर विजय नगर का आधिपत्य था और कुछ भाग पर गोलकुंडा का। अहमदनगर का शासन मराठी भाषी क्षेत्र पर था। बीजापुर राज्य के अन्तर्गत कुछ मराठी भाषी क्षेत्र भी शासित होता था। बीदर में कुछ दिनों के लिए बरीद शाही राज्य रहा किन्तु इस वंश का अधिकार-क्षेत्र बहुत सीमित था। बीदर का बरीदशाही वंश अधिक समय तक शासन न कर सका।

## विजयनगर साम्राज्य

इन तीनों राज्यों को सबसे अधिक भय विजयनगर साम्राज्य से था। अलाउद्दीन खिलजी और उसके सेनापति मलिक काफ़ूर के सामने देवगिरि के यादव वरंगल के काकतीय और द्वारसमुद्र के होयसला अपने राज्यों की रक्षा न कर सके किन्तु इन तीनों राज्यों के पतन के पश्चात् शीघ्र ही विजयनगर साम्राज्य की स्थापना हुई और इस साम्राज्य ने दक्षिण भारत की जनता में नई आस्था और नया विश्वास उत्पन्न किया। भूमि के सम्बन्ध में नई व्यवस्था काम में आई। व्यापार में वृद्धि हुई। कला और साहित्य

के सम्बन्ध में इस साम्राज्य के संचालकों ने जो कुछ प्रयत्न किये उन्हें भुलाया नहीं जा सकता। इस साम्राज्य की छत्र-छाया में तेलुगु के श्रेष्ठ शिल्पकारों ने साहित्य की उस शैली का अवलम्बन किया जो दुर्दिनों में भी हरी-भरी बनी रही। कन्नड़ साहित्य को पुनर्जीवन मिला। वैदिक वाङ्मय के उद्धार के लिए इस साम्राज्य ने जो प्रयत्न किये उनकी तुलना पूर्ववर्ती किसी राजवंश से नहीं की जा सकती। विजयनगर साम्राज्य और दक्षिण के नवोदित मुस्लिम राज्यों में सदैव संघर्ष चलता रहा। अन्त में तीनों राज्यों के संयुक्त प्रयत्नों ने विजय नगर की शक्ति को तालीकोटा के युद्ध क्षेत्र में परास्त किया। कुछ समय के लिए दक्षिण भारत में बीजापुर, गोलकुण्डा और अहमदनगर बहुत शक्तिशाली राज्य बन गए। यह प्रश्न हो सकता है—यदि मुग़ल साम्राज्य इन तीनों राज्यों का विरोधी न बनता, महाराष्ट्र में शिवाजी जन्म न लेते और तीनों राज्यों में विजयनगर से लड़ते समय जो एकता उत्पन्न हुई थी वह बनी रहती तो दक्षिण भारत का इतिहास किस तरह लिखा जाता? ये तीनों राज्य भारतवर्ष के इतिहास पर क्या प्रभाव डालते? आज इन प्रश्नों का उत्तर कौन दे सकता है?

इन प्रश्नों का उत्तर चाहे कोई न दे सके, किन्तु यह कहा जा सकता है कि इन राज्यों ने कुछ नई परम्पराएँ स्थापित की थीं। बहमनी शासकों ने अनुभव किया था कि स्थानीय जनता की संस्कृति और उसके साहित्य में कुछ उत्कृष्ट तत्त्व विद्यमान हैं। उस समय अकबर का जन्म नहीं हुआ था। फ़ीरोज़शाह बहमनी का जो मज़ार गुलबर्गा में बना हुआ है वह मुस्लिम और हिन्दू स्थापत्य कला के मिलन का अच्छा उदाहरण है। अकबर ने जो रंग ढंग और नीति अपनाई थी वह अकबर के साथ समाप्त हो गई किन्तु दक्षिण भारत में जिस परम्परा का सूत्रपात फ़ीरोज़शाह बहमनी ने किया था वह गोलकुण्डा में मुहम्मद क़ुली क़ुतुबशाह के युग में पूर्णतया विकसित हुई और अबुल हसन तानाशाह के समय में भी विद्यमान रही और बीजापुर ने भी उसे विकसित करने के लिए पूरा योग दिया। इन दोनों राज्यों के नरेशों को संगीत तथा साहित्य से बड़ा प्रेम था। इब्राहीम आदिलशाह (द्वितीय) ने भिन्न भिन्न राग रागिनियों में गीत लिखे जो 'नवरस' नामक संकलन में संकलित हैं। उसने 'जगद्गुरु' की उपाधि स्वीकार की थी। उसके दरबार में दूर-दूर के संगीतज्ञ आते और समादृत होते। हिन्दुस्तानी संगीत में गोलकुण्डा और बीजापुर के नरेशों की समान रुचि थी। बीजापुर और गोलकुण्डा के पुराने भवनों का निरीक्षण किया जाये अथवा वहाँ के पुराने संगीतज्ञ घरानों के वंशजों से गीत सुने जायें, हम समन्वय की प्रवृत्ति को शक्तिशाली रूप में देखते हैं।

## दक्खिनी भाषा

समन्वय की यह प्रवृत्ति पूरी तरह प्रतिफलित हुई भाषा के क्षेत्र में। निस्सन्देह इन राज्यों में कुछ सामन्त और राज्याधिकारी तथा धर्मोपदेष्टा ऐसे थे जिनकी मातृभाषा तुर्की ईरानी अथवा अरबी थी। राज्य का कार्य फ़ारसी में होता था, किन्तु साधारण कर्मचारी या तो दिल्ली बीजापुर और अहमदाबाद से आये थे या फिर दक्षिण भारत के निवासी थे। दक्षिण भारत के बहुत से हिन्दू बड़े-बड़े पदों पर नियुक्त थे और कुछ

हिन्दुओं ने धर्म-परिवर्तन भी किया था। जो लोग दिल्ली जौनपुर और अहमदाबाद से यहाँ आये थे वे घरेलू बोलचाल में हिन्दी के उस रूप का प्रयोग कर रहे थे जो क्षेत्रीय प्रभावों को लिये हुए था। जो हिन्दी क्षेत्रीय बोलियों के प्रभावों को ग्रहण कर वर्तमान बिहार, उत्तर प्रदेश राजस्थान और पंजाब के बड़े भाग की सांस्कृतिक भाषा बनने जा रही थी जिसमें अमीर खुसरो ने पहेलियाँ लिखीं जिसमें विद्यापति ने गद्य लिखा और जिसमें कबीर दिव्य चिन्तन को शब्दों का रूप दे रहे थे। निस्सन्देह इस भाषा में उस समय तक फारसी के समान उच्चकोटि के काव्य नहीं लिखे गये थे अरबी के समान उसमें चिन्तन-सामर्थ्य नहीं था फारसी और अरबी की तरह भावों की अभिव्यक्ति नहीं थी, इतना होने पर भी इस हिन्दी के अपने गुण कम नहीं थे। उसमें साहित्यिक भाषा बनने की क्षमता थी। संस्कृत प्राकृत और अपभ्रंश के विकास में योग देने वाले दाक्षिणात्य बाहर व्यक्ति हिन्दी के इस स्वरूप से परिचय प्राप्त करने में कठिनाई अनुभव नहीं कर रहे थे। यह भाषा दक्षिणी भाषाओं से विशेष कर मराठी से शब्दावली ले सकती थी। बीजापुर और गोलकुण्डा के शासकों ने इस भाषा के विकास में उल्लेखनीय योग दिया। फारसी के बड़े से बड़े लेखक और कवि के समान इस बोली के कवि और लेखक दरबार में आदर पाते थे। शासक स्वयं इस बाली में कविता लिखने लगे। बड़े-बड़े धर्मोपदेष्टाओं ने इस बोली में उपदेश देना प्रारंभ किया। धार्मिक विषयों पर टीकाएँ लिखी जाने लगीं। इस भाषा न शीघ्र ही सांस्कृतिक भाषा का पद ग्रहण किया और जीवन के सभी क्षेत्रों में इसका व्यवहार होने लगा। यह बोली हिन्दी की एक विशेष शैली है। हिन्दी की अन्य शैलियों और विभाषाओं से इसका पार्थक्य प्रकट करने के लिए इस बोली को दक्खिनी कहा जा सकता है। इस विभाषा के लिए आजकल यही नाम प्रयुक्त होता है।

## तीनों राज्यों का अन्त

विजय नगर साम्राज्य की समाप्ति के पश्चात दक्षिण के ये तीनों मुस्लिम राज्य बहुत दिनों तक शक्तिशाली नहीं रहे। दिल्ली के मुगल शासक इन राज्यों को अच्छी दृष्टि से नहीं देखते थे। अहमद नगर उत्तर भारत के निकट था। उसकी सीमाएँ मुगल साम्राज्य की सीमा से मिलती थीं। अकबर ने सबसे पहले इसी राज्य पर आक्रमण किया। अहमदनगर का अस्तित्व समाप्त हो गया। अहमदनगर का शासन-भार मुगल साम्राज्य में चला गया। जहाँगीर और शाहजहाँ के समय में बीजापुर और गोलकुण्डा फलते-फूलते ने ज्यों ... के संकटों से छुटकारा पाया उसने दक्षिण के ... स ... निश्चय किया। इन्हीं दिनों महाराष्ट्र में ... ने ... में एक बड़े पद पर था। शिवाजी ... लिया ... शासों तथा ... गजेब पहले ... । ताज ... को

प्रदेश शिवाजी ने नहीं लिया था उस पर उसने अधिकार कर लिया। बीजापुर के पश्चात्
औरंगजेब ने गोलकुण्डा पर आक्रमण किया। जब बीजापुर और गोलकुण्डा के स्वतंत्र राज्य
न रहे तो दक्षिण भारत का शक्ति-सन्तुलन जाता रहा। औरंगजेब को सीधे मराठों से
लड़ना पड़ा। वह औरंगाबाद में बस गया। राजधानी दिल्ली के बहुत से परिवार औरंगाबाद
में आये और अन्त में औरंगजेब की अन्त्येष्टि भी औरंगाबाद के निकट ही हुई।

यहाँ इतना और उल्लेख करना आवश्यक है कि बीजापुर और गोलकुण्डा के
शासक शिया थे। धर्म के बारे में इस सम्प्रदाय के लोग सुन्नी तथा अन्य सम्प्रदायों से
सम्बन्धित मुसलमानों की तरह आस्था रखते हैं किन्तु उनमें कुछ विशेष बातें हैं जो उन्हें
दूसरे मुसलमानों से पृथक करती हैं। रहन-सहन में भी उनकी कुछ विशेषताएँ स्पष्ट
दिखाई देती हैं। ईरानी साहित्य के सम्बन्ध में इन लोगों की रुचि स्पष्ट है। ईरानी
परम्परा के बहुत से चिन्ह इन लोगों में विद्यमान हैं। ये ऐसे चिन्ह हैं जो बीजापुर
और गोलकुण्डा के शासकों को भारतीय जनता के निकट किन्तु दिल्ली के सुन्नियों से
पृथक करते थे।

अहमदनगर का निजामुलमुल्क वंश अधिक समय तक शासनारूढ़ न रह सका।
आदिलशाही वंश और कुतुबशाही वंश लगभग दो सौ वर्ष तक राज्य करते रहे। इन
दोनों राज्यों में इन दो शतियों में बहुत से उल्लेखनीय कार्य किये। संगीत स्थापत्य आदि
के अतिरिक्त दक्खिनी वाणी के विकास में भी इन दोनों राजवंशों ने समान रूप से
योग दिया।

प्रस्तुत संकलन आदिलशाही वंश के सातवें राजा अली आदिलशाह (द्वितीय) का
लिखा हुआ है। इस वंश के नरेशों की तालिका निम्न प्रकार है—

| | शासन काल |
|---|---|
| (१) यूसुफ आदिलशाह | (१४९० ई०–[illegible]) |
| (२) इस्माइल आदिलशाह | (१५२८ ई०–१५३४ ई०) |
| (३) इब्राहीम आदिलशाह (प्रथम) | (१५३४ ई०–१५५७ ई०) |
| (४) अली आदिलशाह (प्रथम) | (१५५७ ई०–१५८० ई०) |
| (५) इब्राहीम आदिलशाह (द्वितीय) | (१५८० ई०–१६२६ ई०) |
| (६) मुहम्मद आदिलशाह | (१६२६ ई०–१६५६ ई०) |
| (७) अली आदिलशाह (द्वितीय) | (१६५६ ई०–१६७२ ई०) |
| (८) सिकन्दर आदिलशाह | (१६७२ ई०–१६८६ ई०) |

## बीजापुर साहित्य साधना

यूसुफ आदिल शाह ने महमूद गावान का धर्म पुत्र था उसने सबसे पहले बहमनी साम्राज्य
के कुछ भाग पर स्वतंत्र शासन स्थापित किया था जब बीदर के मुस्लिम विद्वान और
कवि बीजापुर चले आये। इब्राहीम आदिलशाह (द्वितीय) के शासनकाल में बीजापुर
साहित्य संगीत और धार्मिक चिन्तन का केन्द्र बन गया। उसकी उपाधि 'जगद्गुरु' थी।
संगीत के साथ साथ उसमें साहित्य के प्रति रुचि थी। स्वयं ब्रज भाषा में गीत लिखता

हिन्दुओं ने धर्म-परिवर्तन भी किया था। जो लोग दिल्ली जौनपुर और अहमदाबाद से यहाँ आये थे वे बरेलू बोलचाल में हिन्दी के उस रूप का प्रयोग कर रहे थे जो क्षेत्रीय प्रभावों को लिये हुए था। जो हिन्दी क्षेत्रीय बोलियों के प्रभावों को ग्रहण कर वर्तमान बिहार, उत्तर प्रदेश राजस्थान और पंजाब के बड़े भाग की सांस्कृतिक भाषा बनने जा रही थी जिसमें अमीर खुसरो ने पहेलियाँ लिखीं जिसमें विद्यापति ने गद्य लिखा और जिसमें कबीर दिव्य चिन्तन को शब्दों का रूप दे रहे थे। निस्सन्देह इस भाषा में उस समय तक फारसी के समान उच्चकोटि के काव्य नहीं लिखे गये थे अरबी के समान उसमें चिन्तन-सामर्थ्य नहीं था फारसी और अरबी की तरह भावों की अभिव्यक्ति नहीं थी, इतना होने पर भी इस हिन्दी के अपने गुण कम नहीं थे। उसमें साहित्यिक भाषा बनने की क्षमता थी। संस्कृत प्राकृत और अपभ्रंश के विकास में योग देने वाले दाक्षिणात्य साक्षर व्यक्ति हिन्दी के इस स्वरूप से परिचय प्राप्त करने में कठिनाई अनुभव नहीं कर रहे थे। यह भाषा दक्षिणी भाषाओं से विशेष कर मराठी से शब्दावली ले सकती थी। बीजापुर और गोलकुण्डा के शासकों ने इस भाषा के विकास में उल्लेखनीय योग दिया। फारसी के बड़े से बड़े लेखक और कवि के समान इस बोली के कवि और लेखक दरबार में आदर पाते थे। शासक स्वयं इस बोली में कविता लिखने लगे। बड़े-बड़े धर्मोपदेष्टाओं ने इस बोली में उपदेश देना प्रारंभ किया। धार्मिक विषयों पर टीकाएँ लिखी जाने लगीं। इस भाषा ने शीघ्र ही सांस्कृतिक भाषा का पद ग्रहण किया और जीवन के सभी क्षेत्रों में इसका व्यवहार होने लगा। यह बोली हिन्दी की एक विशेष शैली है। हिन्दी की अन्य शैलियों और विभाषाओं से इसका पार्थक्य प्रकट करने के लिए इस बोली को दक्खिनी कहा जा सकता है। इस विभाषा के लिए आजकल यही नाम प्रयुक्त होता है।

## तीनों राज्यों का अन्त

विजय नगर साम्राज्य की समाप्ति के पश्चात दक्षिण के ये तीनों मुस्लिम राज्य बहुत दिनों तक शक्तिशाली नहीं रहे। दिल्ली के मुगल शासक इन राज्यों को अच्छी दृष्टि से नहीं देखते थे। अहमद नगर उत्तर भारत के निकट था। उसकी सीमाएँ मुगल साम्राज्य की सीमा से मिलती थीं। अकबर ने सबसे पहले इसी राज्य पर आक्रमण किया। अहमदनगर का अस्तित्व समाप्त हो गया। अहमदनगर का शासन क्षेत्र मुगल साम्राज्य में चला गया। जहाँगीर और शाहजहाँ के समय में बीजापुर और गोलकुण्डा फलते-फूलते रहे। औरंगज़ेब ने ज्यों ही घरेलू झंझटों से छुटकारा पाया उसने दक्षिण के शेष दो मुस्लिम राज्यों को समाप्त करने का निश्चय किया। इन्हीं दिनों महाराष्ट्र में शिवाजी का उदय होता है। शिवाजी का पिता बीजापुर में एक बड़े पद पर था। शिवाजी ने महाराष्ट्र के मुगल राज्य को पहले ज्यों का त्यों छोड़ दिया और बीजापुर के ग्रामों तथा दुर्गों पर अधिकार करना प्रारंभ किया। यह स्पष्ट दिखाई देता है औरंगज़ेब पहले शिवाजी से नहीं बीजापुर के आदिलशाहों से निपटना चाहता था। इस स्थिति का लाभ शिवाजी ने पूरी तरह से उठाया। औरंगज़ेब ने बीजापुर पर आक्रमण किया और जो

प्रदेश शिवाजी ने नहीं लिया था उस पर उसने अधिकार कर लिया। बीजापुर के पश्चात औरंगज़ेब ने गोलकुण्डा पर आक्रमण किया। जब बीजापुर और गोलकुण्डा के स्वतंत्र राज्य न रहे तो दक्षिण भारत का शक्ति-सन्तुलन जाता रहा। औरंगज़ेब को शेष मराठों से लड़ना पड़ा। वह औरंगाबाद में बस गया। राजधानी दिल्ली के बहुत से परिवार औरंगाबाद में आये और अन्त में औरंगज़ेब की समाधि भी औरंगाबाद के निकट ही हुई।

यहाँ इतना और उल्लेख करना आवश्यक है कि बीजापुर और गोलकुण्डा के शासक शिया थे। धर्म के बारे में इस सम्प्रदाय के लोग सुन्नी तथा अन्य सम्प्रदायों से सम्बन्धित मुसलमानों की तरह आस्था रखते हैं किन्तु उनमें कुछ विशेष बातें हैं जो उन्हें दूसरे मुसलमानों से पृथक करती हैं। रहन-सहन में भी उनकी कुछ विशेषताएँ स्पष्ट दिखाई देती हैं। ईरानी साहित्य के सम्बन्ध में इन शासकों की रुचि स्पष्ट है। ईरानी परम्परा के बहुत से चिन्ह इन शासकों में विद्यमान हैं। ये ऐसे चिन्ह हैं जो बीजापुर और गोलकुण्डा के शासकों को भारतीय जनता के निकट किन्तु दिल्ली के सुल्तानों से पृथक करते थे।

अहमदनगर का निज़ामुलमुल्क वंश अधिक समय तक शासनारूढ़ न रह सका। आदिलशाही वंश और कुतुबशाही वंश लगभग दो सौ वर्ष तक राज्य करते रहे। इन दोनों राज्यों ने इन दो शतियों में बहुत से उल्लेखनीय कार्य किये। संगीत स्थापत्य आदि के अतिरिक्त दक्खिनी भाषा के विकास में भी इन दोनों राजवंशों ने समान रूप से भाग लिया।

प्रस्तुत संकलन आदिलशाही वंश के सातवें राजा अली आदिलशाह (द्वितीय) का लिखा हुआ है। इस वंश के शासकों की तालिका निम्न प्रकार है—

| | शासन काल |
|---|---|
| (१) यूसुफ़ आदिलशाह | (१४९० ई०–१५१० ई०) |
| (२) इस्माइल आदिलशाह | (१५१० ई०–१५३४ ई०) |
| (३) इब्राहीम आदिलशाह (प्रथम) | (१५३४ ई०–१५५७ ई०) |
| (४) अली आदिलशाह (प्रथम) | (१५५७ ई०–१५८० ई०) |
| (५) इब्राहीम आदिलशाह (द्वितीय) | (१५८० ई०–१६२६ ई०) |
| (६) मुहम्मद आदिलशाह | (१६२६ ई०–१६५६ ई०) |
| (७) अली आदिलशाह (द्वितीय) | (१६५६ ई०–१६७२ ई०) |
| (८) सिकन्दर आदिलशाह | (१६७२ ई०–१६८६ ई०) |

बीजापुर साहित्य-साधना

यूसुफ़ आदिल महमूद गावान का दास पुत्र था उसने सबसे पहले बहमनी साम्राज्य के कुछ भाग पर स्वतंत्र शासन स्थापित किया था जब बीदर के मुस्लिम विद्वान और कवि बीजापुर चले आये। इब्राहीम आदिलशाह (द्वितीय) के शासनकाल में बीजापुर साहित्य संगीत और धार्मिक चिन्तन का केन्द्र बन गया। उसको उपाधि 'जगद्गुरु' थी। संगीत के साथ साथ उसमें साहित्य के प्रति रुचि थी। स्वयं इस भाषा में ग्रंथ लिखा—

था। इसके शासनकाल में एक महत्वपूर्ण घटना घटित हुई जिससे बीजापुर का महत्व बहुत बढ़ गया। गुजरात में बहुत दिनों से मुसलमानों का स्वतंत्र राज्य था। दिल्ली में आये दिन कोई न कोई उत्पात होता रहता था। गुजरात में बहुत दिन तक शान्ति बनी रही। उन दिनों अहमदाबाद सूफी सन्तों का एक अच्छा केन्द्र था। ये सूफी सन्त पश्चिम भारत राजस्थान और दिल्ली की यात्रा किया करते थे और कभी कभी दक्षिण में भी धार्मिक चर्चा तथा धर्म-प्रचार के लिए पहुँचा करते थे। अकबर ने जब राज्य विस्तार की नीति अपनाई तो गुजरात का राजवंश समाप्त हो गया। इसी तरह अहमदनगर भी पराजित हुआ। गुजरात और अहमदनगर के पतन से बहुत से विद्वान और कवि विस्थापित हो गये। इब्राहीम आदिलशाह (द्वितीय) ने अपने दूत भेजकर इन विद्वानों और कवियों को बीजापुर में निमंत्रित किया। नित्यप्रति राजधानी में किसी न किसी विद्वान का आगमन होता रहता था। इसके शासनकाल में नूरुद्दीन जहूरी रफ़ीउद्दीन शीराज़ी और मुहम्मद अबुल कासिम फरिश्ता जैसे विद्वान तथा कवि दरबार में थे। फरिश्ता ने फारसी में भारत का इतिहास लिखा।

## अली आदिलशाह (द्वितीय) का राज्यकाल

ऊपर जो विवरण दिया गया है, उससे यह स्पष्ट हो गया कि अली आदिलशाह (द्वितीय) के सिंहासन पर आसीन होने से पहले बीजापुर में साहित्य और कला के लिए उपयुक्त वातावरण तैयार हो चुका था। अली आदिलशाह (द्वितीय) केवल समृद्ध राज्य ही नहीं एक समृद्ध साहित्यिक परम्परा का उत्तराधिकारी भी था। उसने अपने पिता से बीजापुर की साहित्यिक परम्परा और मां से गोलकुण्डा की सांस्कृतिक निधि उत्तराधिकार के रूप में प्राप्त की थी। इसके पिता मुहम्मद आदिलशाह का विवाह गोलकुण्डा के मर्मज्ञ कवि तथा प्रसिद्ध शासक मुहम्मद कुली कुतुबशाह के भतीजे मुहम्मद कुतुबशाह की पुत्री और अब्दुल्ला कुतुबशाह की बहन खदीजा सुलताना शहरबानू (बड़े साहब) के साथ हुआ था। यह खदीजा बीजापुर पहुँची तो उसने साहित्यिक आमोदों में बड़ी रुचि ली। उसके पिता चाचा और भाई आदि या तो कवि थे या कवियों के आश्रयदाता थे। उसके दहेज में वहाँ बहुत-सी सामग्री दी गई खुशनूद नामक कवि भी दिया गया।

बीजापुर दरबार के लेखकों ने अली आदिलशाह (द्वितीय) को मुहम्मद आदिलशाह और खदीजा का औरस पुत्र माना है किन्तु औरंगज़ेब के साथ जो लेखक बीजापुर के अभियान में सम्मिलित थे उन्होंने इस बात का उल्लेख किया है कि आदिलशाह (द्वितीय) मुहम्मद आदिलशाह का औरस पुत्र नहीं था। खदीजा ने किसी दरिद्र परिवार से उसे लेने का अनुरोध किया था, खदीजा ने ही उसका पालन-पोषण किया था। मुहम्मद आदिलशाह के देहान्त होने पर सामन्तों ने अली आदिलशाह को गद्दी पर बैठा दिया। इसके बारे में बीजापुर के लेखक ही अधिक प्रामाणिक प्रतीत होते हैं। जो लेखक गोलकुण्डा के अभियान में औरंगज़ेब के साथ थे उन लेखकों ने गोलकुण्डा के तत्कालीन शासक अबुलहसन के सम्बन्ध में भी अली आदिलशाह (द्वितीय) से मिलती-जुलती कहानी लिखी है। इन

लेखकों ने बताया है कि अबुल हसन एक मामूली घराने में पैदा हुआ था और संयोगवश गद्दी पर बैठा दिया गया था ।

अली आदिलशाह (द्वितीय) जब गद्दी पर बैठा तो चारों ओर शान्ति थी, किन्तु कुछ समय पश्चात् ही विपत्ति के बादल घिर आये । शिवाजी ने बीजापुर के कई किलों पर अधिकार कर लिया । अली आदिलशाह का एक विश्वस्त सरदार अफजलखाँ शिवाजी के बघनख का शिकार हुआ । मुगल सम्राट औरंगजेब बीजापुर पर अधिकार करने का प्रयत्न करता है । बीजापुर राज्य के पतन के सभी साधन उपस्थित हो चुके थे किन्तु संयोगवश अली आदिलशाह (द्वितीय) आदिलशाही वंश का अन्तिम नरेश बनने से बच गया ।

चारों ओर विपत्ति ही विपत्ति दिखाई देती थी । इस विपरीत परिस्थिति में भी अली आदिलशाह (द्वितीय) के कला-प्रेम में कोई अन्तर नहीं आया । उसने अपने दादा[1] की परम्परा का निभाने का प्रयत्न किया । अन्य आदिलशाही नरेशों की तरह इसे भी भवन निर्माण का शौक था । इसका मकबरा पूरा नहीं बन सका किन्तु जो हिस्सा बना था वह आज भी विद्यमान है । इस मकबरे के परे को देखते हुए कहा जा सकता है, यदि मकबरा पूरा बन जाता तो वह बीजापुर की विश्वविख्यात गोल गुंबज से भी विशाल तथा भव्य होता ।

अली आदिलशाह (द्वितीय) कवि था कवियों का आश्रयदाता था । उसके दरबार में दक्खिनी के कई बड़े कवि विद्यमान थे जिनमें नुसरती अमीन हाशमी और अयागी उल्लेखनीय हैं । नुसरती का स्थान दक्खिनी के श्रेष्ठतम कवियों में किया जाता है । इस कवि की दो पुस्तकें—'गुलशने इश्क' और अलीनामा फारसी लिपि में छप चुके हैं । इसने बहुत सी गजलें और कसीदे लिखे हैं । वीर रस और शृंगार रस में इसे बहुत सफलता मिली है । यह अली आदिलशाह के बचपन का मित्र था । दोनों बचपन में साथ साथ खेलते थे । युवा और वृद्धावस्था में भी दोनों साथ साथ रहे । फारसी के कवियों में मंगलाचरण के लिए जो पद्धति काम में लाई जाती है उसके अनुसार समकालीन शासक की मदह (प्रशंसा) करना आवश्यक होता है । नुसरती ने अपने काव्यों में अली आदिलशाह की मदह लिखी है । मदह अथवा नृपति प्रशंसा से सम्बन्धित कविता से अली आदिल के सम्बन्ध में बहुत कुछ जानकारी प्राप्त हुई है । नुसरती ने औरंगजेब के प्रथम आक्रमण का वर्णन भी बहुत सुन्दर ढंग से किया है । अली आदिलशाह (द्वितीय) ने नुसरती को 'मलिकुश्शोअरा (कवि सम्राट) की उपाधि प्रदान की थी ।

नुसरती ने अपने आपको अली आदिलशाह का शिष्य बताया है—

मुझे यू मुगुन बादशाह याद है
पिछे पीर मैं अम्के उस्ताद है
मुज उस्ताद उस्ताद आलम अछ
जिता इल्म अजबर जिम जम अछ
तुज जद इब्राहीम अथमा अली
तू मुनतों मुहम्मद का आया अली

(गुलशने इश्क)

---

१ दादा

यदि नुसरती की रचनाओं को ध्यान में रखकर इस कथन पर विचार किया जाय तो ऐसा प्रतीत होता है कवि ने अपने आश्रयदाता के प्रति अत्यधिक सम्मान प्रकट करने के लिए ये पंक्तियाँ लिखी होंगी। इसमें कोई सन्देह नहीं कि नुसरती अली आदिलशाह की अपेक्षा कविता के क्षेत्र में बहुत ऊंचा स्थान रखता है किन्तु उपयुक्त पंक्तियाँ केवल अत्यधिक सम्मान के लिए ही नहीं है। उसमें सचाई अवश्य है। बचपन में अली को अधिक सुविधाएं प्राप्त रही होंगी। अनेक विषयों में नुसरती ने उससे सहायता ली होगी। कवि के नाते अली आदिलशाह नुसरती की तुलना में नहीं आता किन्तु जहाँ तक साहित्य शास्त्र का सम्बन्ध है वह नुसरती की सहायता करता रहा होगा।

*नुसरती और अली आदिलशाह (द्वितीय) की मित्रता को लेकर बहुत-सी कथाएँ प्रचलित हैं। आजीवन दोनों व्यक्तियों में सौहार्द बना रहा। इस सौहार्द में न जाने कितनी घटनाएँ चिरस्मरणीय हो गईं। कई बार दोनों कविता में ही बातचीत करते। एक समय अली और नुसरती उद्यान में घूम रहे थे। फव्वारा चल रहा था। फव्वारे की असंख्य बूँदों को देखकर अली ने कहा—*

उड़ता सो यो फव्वारा पानी का क्या निशान है

*नुसरती ने तत्काल उत्तर दिया—*

तुझ शाह पर उड़ाने मोती का मोरछल है

*नुसरती के 'अलीनामे' से बीजापुर यहाँ के राजवंश और विशेषकर अली आदिलशाह (द्वितीय) के सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त होती है। उसने अली आदिल का बखान बड़े उत्साह से किया है—*

ऐ है शाहे आदिल मुसम्मी अली
अली इब्ने सुलतां मुहम्मद अली
तेरे दिल के दरिया का हर यक है मौज
फ़लक पस्त आन तुझ खयालों की औज
तेरा अर हर मुर्दा दिल कूं जनम
करे जिउं मुहर खुश मसीहा का दम
सिफ़ शायरी अर ते तुंज अउर
अर्था सब ए मौजूं ते तुज नरम नूर

## अली आदिल का कविता संग्रह

अली आदिल कवि था उसमें उच्च कोटि की कल्पना शक्ति थी, साहित्य-शास्त्र से उसका परिचय था इन सब बातों का परिचय नुसरती के वर्णनों से मिलता है। प्रस्तुत कविता संग्रह नुसरती के कथन को पुष्ट करने के लिए पर्याप्त है। कविता संग्रह की

हस्तलिखित प्रति आन्ध्र राज्य के केन्द्रीय अभिलेखालय में सुरक्षित है। लिखित पुस्तक के २१७ पृष्ठ हैं। प्रत्येक पृष्ठ ९ × ११ आकृति का है। सामान्यतया प्रत्येक पृष्ठ में सात पंक्तियाँ हैं। कुछ पृष्ठों में पंक्तियाँ कम भी हैं। पुस्तक पर लिपिकाल अथवा लेखन-काल नहीं दिया गया है। अब तक इस संकलन की अन्य प्रति कहीं नहीं मिली। इस संकलन को देखते हुए ज्ञात होता है, यह कवि की उत्कृष्ट रचनाओं का संग्रह है। उसकी अन्य रचनाएँ भी अवश्य होनी चाहिएँ, किन्तु इस संकलन के अतिरिक्त उसकी कोई दूसरी रचना उपलब्ध नहीं हुई। इस संकलन में अली आदिलशाह (द्वितीय) ने अपना काव्य नाम 'शाही' प्रयुक्त किया है। गीतों में उसने 'शाही' के स्थान पर 'मदन' अथवा 'मदन रूप' काव्य नाम लिया है। दो-तीन स्थानों पर उसने 'अली आदिल' का प्रयोग भी 'नाम' के रूप में किया है। कवि ने बीजापुर के महलों का विस्तार से वर्णन किया है। यह वर्णन एक कवि का वर्णन ही नहीं है। गृहपति अपने घर का वर्णन कर रहा है। हस्त-लिखित प्रति के देखने से यह ज्ञात नहीं होता कि पुस्तक कहाँ से आरम्भ हुई है और कहाँ उसकी समाप्ति है। उस पर जो अंक डाले गये हैं वे उस समय के नहीं हैं जब पुस्तक लिखी गई थी। संकलन को आद्योपान्त पढ़ने के पश्चात् यह ज्ञात होता है कि संकलन अपूर्ण नहीं है। दक्खिनी के कवियों ने मंगलाचरण के सम्बन्ध में फारसी काव्यों का अनुकरण किया है। फारसी काव्यों की तरह प्रारंभ में ईश-स्तुति की जाती है। यह ईश-स्तुति 'हम्द' कहलाती है। ईश स्तुति के पश्चात् हजरत मुहम्मद की प्रशंसा की जाती है। इस प्रकार की प्रशंसा के लिए 'नात' शब्द का प्रयोग होता है। नात के पश्चात् हजरत मुहम्मद के साथियों और उत्तराधिकारियों का वर्णन रहता है जो मुनाजात कहलाता है। शिया कवि मुनाजात में हजरत अबूबकर आदि खलीफाओं का बखान न करके केवल हजरत अली का वर्णन करते हैं। हजरत अली सहित १२ इमामों की प्रशंसा की जाती है। मुनाजात के बाद समकालीन शासक की प्रशंसा—मदह—रहती है। और फिर कवि अपना परिचय देता है। इस परिचय के पश्चात् वास्तविक विषय प्रारंभ होता है। हम्द,नात मुनाजात और मदह लिखने का ढंग बहुत कुछ रूढ़िबद्ध हो चुका है। किसी भी कवि का मंगलाचरण सम्बन्धी अंश देखा जाय तो उसमें शब्दों का हेरफेर अवश्य दिखाई देता है, किन्तु भावों में अधिक अन्तर नहीं रहता। हिन्दी के प्रेममार्गी कवियों—मुहम्मद जायसी आदि ने भी इस रूढ़ि का अवलम्बन किया है। प्रस्तुत संकलन का प्रारंभ कसीदों से हुआ है। पहला कसीदा ईश्वर से सम्बन्धित है दूसरा हजरत मुहम्मद से, तीसरा अली से और चौथा अली सहित बारह इमामों से। इस तरह हम्द नात और मुनाजात से संकलन प्रारंभ हुआ है। कवि स्वयं शासक है अतः मदह का प्रश्न नहीं उठता। फुटकर कविता में कवि के आत्म-परिचय के लिए स्थान नहीं होता। इससे यह ज्ञात होता है कि प्रारंभिक पृष्ठ नष्ट नहीं हुए हैं। उर्दू काव्य की विभिन्न शैलियों को ध्यान में रखकर संकलन तैयार किया गया है। प्रारम्भ में कसीदे हैं फिर मसनवियाँ उसके पश्चात् गजल आदि। ब्रज भाषा के कवित्त दोहे और गीत एक स्थान पर हैं। अन्त में फ़ारसी की कविताएँ हैं। फारसी की कविता किसी विषय से सम्बन्धित न होकर केवल 'तारीख' से सम्बद्ध है। फ़ारसी और अरबी कविता में तारीख कहने की विशेष प्रथा है। फ़ारसी

वर्णमाला के प्रत्येक अक्षर के कुछ अंक निश्चित हैं। भारतीय ज्योतिष-विद्या में भी कुछ शब्दों के अंक निश्चित कर दिये गये हैं। इन शब्दों से संख्या का काम लिया जाता है। कवि एक या दो शब्द अथवा एक वाक्य में किसी व्यक्ति के जन्म-मरण अथवा किसी घटना से सम्बन्धित संवत्सर का उल्लेख करता है। इस प्रकार की कविता का महत्व काव्य की दृष्टि से कुछ भी नहीं है, किन्तु इतिहास के लिए इस प्रकार की कविता बहुत सहायक सिद्ध होती है। इस संकलन की फारसी कविता का इसीलिए महत्व है। इन कविताओं में जो संवत्सर दिये गये हैं वे ऐतिहासिक दृष्टि से भी प्रामाणिक हैं। इस तरह संकलन में क्रमशः काव्य के सभी अंग आ गये। इस बात की संभावना नहीं की जा सकती कि संकलन के कुछ अन्तिम पृष्ठ नष्ट हो गये होंगे। पुस्तक के मध्य में कुछ पृष्ठ नष्ट हो गये हैं। दो-चार पृष्ठ ऐसे हैं जिनके अक्षरों को कीड़े चाट गये। ऐसे स्थलों में (—) रेखा अंकित की गई है। जहाँ पृष्ठ का पृष्ठ दीमक खा गई है, वहाँ भी इस बात का उल्लेख कर दिया गया है।

दक्खिनी की बहुत सी पुस्तकें फारसी और नागरीलिपि में छप चुकी हैं। यह संकलन अब तक उर्दू में भी नहीं छपा है। यह पहली बार छप रहा है और वह भी नागरीलिपि में हिन्दी की टिप्पणियों के साथ। हस्तलिखित पुस्तक में फारसी लिपि का जो रूप प्रयुक्त हुआ है उसके पढ़ने में कठिनाइयाँ उठानी पड़ी हैं। उसमें स्थान-स्थान पर अलंकरण के लिए बिन्दुओं का उपयोग किया गया है और चिन्ह लगाये गये हैं। संकलन के सभी स्थल पढ़ लिये गये हैं। दो चार पंक्तियाँ ऐसी रह गई जिन्हें प्रयत्न करने पर भी नहीं पढ़ा जा सका। इन पंक्तियों को जैसा पढ़ा जा सका उसी रूप में लिखा गया उन्हें रेखांकित किया गया है और बड़े अक्षरों में छापा गया है।

## संकलन का विषय

प्रस्तुत संकलन की कविताएँ किसी एक विषय से सम्बन्धित नहीं हैं। उन दिनों दक्खिनी में कविता लिखने की जितनी प्रवृत्तियाँ विद्यमान थीं उन सबका समावेश इस संकलन में है। विषय के अनुसार कविता का बाह्य रूप बदला है। दक्खिनी में कविता का जो बाह्य रूप लिया गया है वह गीतों को छोड़कर पूरे का पूरा फारसी काव्यों से मिलता-जुलता है। आगे चलकर जब उर्दू एक स्वतंत्र साहित्यिक भाषा के रूप में विकसित हुई तो उसने इस बाह्य रूप को ज्यों का त्यों अपना लिया किन्तु हिन्दी में रीति-बद्ध कविता का ऐसा प्रभाव पड़ा कि उसने इन बाह्य तत्वों को बहुत अंशों में स्वीकार नहीं किया। उर्दू की ग़ज़लें उनके क़सीदे और मर्सिये दक्खिनी की ग़ज़लों और मर्सियों आदि से परवर्ती हैं। मुहम्मद कुली कुतुबशाह की ग़ज़लें बहुत विकसित दिखाई देती हैं। वजही ने अपने 'नवरस' में एक ग़ज़ल दी है जो ग़ज़ल के पूर्ण-विकास का परिचय देती है। नुसरती के क़सीदे यदि भाषा पर ध्यान न दिया जाय तो आधुनिक उर्दू के क़सीदों से बहुत मिलते-जुलते हैं। यही बात मसनवी के बारे में कही जा सकती है।

प्रस्तुत संकलन छोटा-सा है किन्तु इस संकलन में उस समय की सभी प्रवृत्तियों का समावेश हो गया है। सत्रहवीं शती में दक्खिनी ने कितना विकास कर लिया था,

इसका पूर्ण परिचय इस आगे से संकलन से मिल जाता है। काव्य के स्वरूप में ही नहीं भाषा की दृष्टि से भी यह संकलन अपना महत्व रखता है। फ़ारसी और अरबी के शब्द दोनों भाषाओं के शब्द इस भाषा में सम्मिलित कर रहे थे किन्तु उसका मूल रूप सर्वथा स्वस्थ था। संस्कृत और हिन्दी के शब्द त्याज्य नहीं माने जाते थे। मराठी का प्रभाव इस बोली पर पड़ रहा था भाषा की शब्दावली स्थिर नहीं थी किन्तु उसका बहुत कुछ परिमार्जन और परिष्करण हो चुका था। व्याकरण पर भी ध्यान दिया जाता था।

## काव्य-सौन्दर्य

दक्खिनी के बहुत-से काव्यों का महत्व केवल भाषा सम्बन्धी विकास की दृष्टि से है किन्तु यह संकलन भाषा के साथ साथ काव्य की दृष्टि से भी महत्व रखता है। संकलन क़सीदे से प्रारंभ हुआ है। क़सीदा प्रशंसात्मक कविता का एक स्वतंत्र रूप है। प्रशंसा किसी राजा की भी हो सकती है किसी महात्मा की भी और किसी स्थान अथवा वस्तु को भी। अली आदिलशाह (द्वितीय) ने काव्य के विभिन्न अंगों में अपना कौशल दिखाया है किन्तु उसे क़सीदा लेखन में ही अधिक सफलता मिली है। क़सीदा लिखने की रीति निश्चित हो चुकी थी। उसकी बँधी बँधाई शैली फ़ारसी से ली गई है। प्रारंभ में कवि एक भूमिका बाँधता है ऐसा प्रतीत होता है जैसे उस भूमिका का मूल विषय से कोई सम्बन्ध नहीं है किन्तु कवि बड़े नाटकीय ढंग से उपयुक्त अवसर पर भूमिका और मूल विषय का सम्बन्ध जोड़ता है। क़सीदे की सफलता बहुत कुछ भूमिका पर निर्भर होती है। 'शाही' शिया सम्प्रदाय से सम्बन्ध रखता था अतः हज़रत मुहम्मद के पश्चात् उसने हज़रत अली का क़सीदा लिखा। दोनों क़सीदे उत्कृष्ट हैं। 'शाही' [illegible] प्रेम करता है जहाँ वह रहता है। चारों ओर के वातावरण से उसका रागात्मक-सम्बन्ध है। इसीलिए हज़रत मुहम्मद और हज़रत अली की प्रशंसा के पश्चात् वह अपने [illegible] महल अपने उद्यान और अपने फल-फूलों का वर्णन करता है। मनोभाव का [illegible] करने के लिए उपमा रूपक आदि अलंकारों का उपयोग किया गया है।

पहले बताया जा चुका है, क़सीदा भूमिका से प्रारम्भ हुआ है। हज़रत मुहम्मद के क़सीदे में एक उद्यान का वर्णन भूमिका के रूप किया गया है। [illegible] उद्यान के हौज़ को देखकर कवि कहता है—

> [illegible] जल अब भर हौज़ों नहीं है जाना [illegible]
> [illegible] का मुख [illegible] [illegible] [illegible] है

हौज़ों में पानी नहीं है। [illegible] —
दर्पण पड़े हैं।

> [illegible] के [illegible] [illegible] है
> मयूरी नाचत ठार [illegible] [illegible] है

पातों मने डाल्यां दिसें नारंज की मुख यूं
सरुन सुन्दर के जोबन पर सबज वाला उढ़ाया है

हरे पत्तों में ढकी हुई नारंगी ऐसी लगती है जैसे हरे वस्त्र में ढके हुए तरुणी के स्तन। उद्यान का वर्णन करने के पश्चात कवि ने हजरत मुहम्मद की प्रशंसा प्रारंभ की है। उद्यान का वर्णन पढ़ते समय पाठक का हृदय अलौकिक सौन्दर्य से ओत-प्रोत हो जाता है और तब—

सबा मासी न कर दावा बड़ा वो नावें पाया है
—(बड़ा) वो इस्म महमद का जिने दो जग निपाया है
दिस्या जो नूर का झलका चन्दर तुम सम पड़या हलका
सुरिज ने काम था हल्का बंद्यां में जग सिखाया है

हजरत अली के कसीदे में सुरा की भावुरी भूमिका के रूप में की गई है। यह सुरा न तो लौकिक है और न साधारण। इस मधु का पान सामान्य व्यक्ति नहीं कर सकता। कवि सूफी साधक की तरह हजरत अली के सम्बन्ध में कहता है—

हँस पास ले पिया ने माते लटकते देखे
परदा नयन के म्याने राखू न तूतिया का

अपने प्रिय (हजरत अली) को देखने के लिए उसे सुरमे का आवरण भी प्रिय नहीं। प्रिय यदि अपने हाथ से मधुपान कराये तो क्या बात है—

पिय सात रात जागूं प्याला पिया सूं मांगूं
प्याला सचा वही है पिव हात के दिया का

और—

अंम्रित अधर पिलावे होवे कसप कया का

हजरत अली विद्वान थे और परम पराक्रमी भी। उनके पराक्रम का वर्णन करते समय कवि की वाणी का ओज इस तरह व्यक्त होता है—

तुज कहर के आतिश कने इस्पन्द होय हासिद जिते
शमशीर के पानी मने दुश्मन के सिर हैं बुदबुदे
रज तम के सट अरबार सब
भकपक गँवा दुश्मन भड़े

कहलाता है। सेंदी के पेड़ पर एक फल लगता है—मुंबल। मुंबल खाने में शीतल और मधुर होता है। इस फल में जल का अंश अधिक होता है। मुंबल गर्मियों में होता है। यह प्यास बुझाने के काम भी आता है। इन फल का इतना सौभाग्य कहाँ कि मावर जन साहित्य में उसका नाम भी लें। किन्तु 'शाही' ने उसका भी वर्णन किया है। आम और अंजीर के पश्चात् उसकी दृष्टि सेंदी के ऊँचे वृक्ष पर गई—

दिसे शरबत के यू कूजे जिते नारियल के ऊपर
मीठे मद नीर के चश्मे ते मर्मा है मुंबल

मुंबल क्या है शर्बत के कूजे हैं। इन्होंने नारियल को भी बाँध लिया है। शाही एक मनुष्य के नाते कहता है यह महल रहती दुनियाँ तक रहे—

जो लगों नूर सूँ विनकर भच्छे होर चांद व गगन
तो लगों रात दिन व पहर घड़ी जस्न मने
भच्छो मानन्द सूँ इस घर में सदा तास मेंवस

फिर वह कवि के नाते स्वार्थ से ऊपर उठता है—

जान होर दिल से उथा हात दुमा मगता है
ता भच्छे भमन में सुख चैन ते यू सस्क सकल

पाँचवा कसीदा शृंगार रस से सम्बन्धित है। कवि की दृष्टि में प्रेम का बड़ा महत्व है। प्रेम एक रहस्य है जो उसकी थाह लेने गया वही उलझ गया। कवि के विचार में—

गर इस्क के पचाँ मने भबूमली उलझे कधीं
ना खोल सक इस गिरह कू बेताब हो भक्सर भछे

इस प्रेम में वेदना भी मधुर हो उठती है। आँसू मोती का रूप धारण करते हैं—

गर कोई नजर कर इश्क की दर्पन में देखेगा नयन
साया दिसे आँसू का यू गलतान मोती जू लगे

शृंगार रस सम्बन्धी कसीदे में प्रेमिका मान किये बैठी है। प्रेमी उसका मान भंग करता है। प्रेम की जिस वाटिका में प्रेमी और प्रेमिका विहार करते हैं, वह—

यहाँ का माली पिरम का पानी
नयन भड़याँ में सदा पिलावे

जिते अम्सों चमन के ऊपर
खिले-फूले हो करे भरारा

प्रेमिका का प्रतिबिंबित सौन्दर्य देखने योग्य है। केवल उसके मुख को देखकर चन्द्रमा छिप गया और अमावस्या हो गई, मुख के सौन्दर्य का वर्णन सुनकर ही ध्रुव नक्षत्र लज्जित होकर उत्तर दिशा में पड़ा हुआ है —

हरे अँचल में सुंदर का मुख यूँ चंदर गगन बिच झलक दिसे ज्यूँ
हँसी में तिसके अधर छिपे यूँ हुआ धाफक मिल सबा का पारा
सुंदर नखों कूँ चंदर ने देख्या अभ्रम हुआ सब अमास में छप
खबर यू सुनकर गँवा गया पग लिया है कोना क़ुतुब का तारा

## मसनवी

संकलन में दो मसनवियाँ हैं। मसनवी एक प्रकार का कथात्मक काव्य होता है। मसनवी प्रेम-कथा को आधार बनाती है, किन्तु यह आवश्यक नहीं कि मसनवी का विषय प्रेम कथा से ही सम्बन्ध रखता हो। वीर रस तथा अन्य रस से सम्बन्धित इतिवृत्त पर भी मसनवी लिखी जा सकती है। मसनवी की रीति बहुत पुष्ट हो चुकी है। यह एक प्रकार से स्वतंत्र रचना होती है और उसके आरंभ में हम्द नात मुनाजात और मदह रहती है। इस संकलन में एक मसनवी 'खैबर नामा' हजरत अली के एक युद्ध से सम्बन्ध रखती है और दूसरी मसनवी शृंगार रस से सम्बन्धित है। मसनवी को संक्षेप में कहना सम्भव नहीं है। संक्षेप में न तो घटना का वर्णन किया जा सकता है और न पात्रों का चरित्र-चित्रण हो सकता है। संकलन की छोटी छोटी मसनवियों में 'शाही' को उल्लेखनीय सफलता नहीं मिली।

ग़ज़ल लिखने में कवि सफल रहा है। उस समय दक्खिनी में ग़ज़ल का विकास हो चुका था। इसी लिए शाही की ग़ज़ल में प्रौढ़ता है। ग़ज़ल का मुख्य रस है शृंगार। एक ही ग़ज़ल में विप्रलंभ और संयोग दोनों प्रकार के शृंगार रस की सृष्टि की जा सकती है। ग़ज़ल का प्रत्येक शेर स्वतंत्र होता है किन्तु ग़ज़ल के सभी शेर मिल-कर श्रोता अथवा पाठक के मन पर एक सुन्दर, मधुर और उभरता हुआ चित्र अंकित करते हैं। ग़ज़ल का निर्माण कवि की रचना और साधना का प्रतिफल होता है। दक्खिनी और आगे चलकर उर्दू में जो ग़ज़लें शुरू शुरू में लिखी गईं उनमें क्रम निर्धारित नहीं होता था। बाद चल कर फ़ारसी वर्णमाला के प्रत्येक अक्षर के अन्त्यानुप्रास तथा सम-अनुप्रास के आधार पर ग़ज़लों को दीवान में संकलित किया जाने लगा। यह प्रवृत्ति इतनी बढ़ी कि समस्त अक्षरों के अन्त्यानुप्रासों और वर्णानुक्रम के लिए ग़ज़लें लिखी जाने लगीं और कृत्रिमता बहुत आ गई। महाकवि ग़ालिब ने इस प्रकार की ग़ज़लगोई की बुराई अनुभव की थी। दक्खिनी में कुछ कवि ऐसे हुए हैं जिन्होंने प्रत्येक अक्षर के अन्त्यानुप्रास पर ग़ज़लें

लिखी हैं किन्तु शाही तक यह पद्धति पूरी तरह स्वीकृत नहीं हुई थी। शाही की ग़ज़लों का विन्यास और बाह्यरूप ईरानी है, किन्तु उनके वर्ण्य विषय पर भारतीयता का प्रभाव स्पष्ट दिखाई देता है। फ़ारसी काव्य के शृंगार के साथ साथ भारतीय ढंग का शृंगार रस भी इन ग़ज़लों में दिखाई देता है। कहीं प्रेमिका का सौन्दर्य प्रेमी को बन्दी बनाता है—

फांदे करे दो ज़ुल्फ़ घुंघरवाल रखवाले
मुज नैन पखेरू के बदल सिस रखे चारा

कई स्थलों पर भारतीय नारी का बिम्ब और साधारण रूप मूर्तिमान हुआ है। वह भारतीय नारी की अपनी भावनाओं से प्रिय को बन्दी बनाने की बात तो दूर अपना सर्वस्व समर्पण करने में ही महोमान्य मानती है। तप में अपने आपको मला देती है, जिससे जन्म जन्मान्तरों तक वह अपने प्रिय की दासी बन सके। उसे अपना पृथक और वरिष्ठ पद अभीष्ट नहीं वह अर्धांगिनी के गौरवमय पद पर आसीन होकर तृप्ति अनुभव करती है—

अर्ध ग हो में पिया की दिसती हूँ साथें सम हो
कइ भाव ते रिझा कर लेती हूँ मन में जम जम
रूं रूं छकी हुई हूँ पी बस्ल का पियाला
पिव जीव हो के हरदम बसता हूमन में बम जम
कीती हूँ चक कसौटी रंग रूप जो परखते
पिव सूर-सा झलकता दरिस सघन में जम जम

प्रिय प्रेमिका को स्मरण कर ले तो प्रेमिका निहाल हो जाए और सिर के बल प्रेमी के पास पहुँचे—

सजन मिलने बुलावे जो
चलूँगी पाँव कर सिस सूं

कई कवियों ने कवित्त दोहे अथवा घर में दो भाषाओं का प्रयोग किया है। एक दो अथवा तीन चरणों में संस्कृत अथवा हिन्दी होती है तो एक चरण में फ़ारसी या हिन्दी। रहीम की इस तरह की कविताओं से हिन्दी भाषी परिचित हैं। अली आदिल ने इस तरह एक द्विभाषी ग़ज़ल लिखी है। एक शेर यहाँ दिया जाता है—

जो मनवसी आने की धुन सुनते हुआ मुज काम सुरू
अत शौक सूँ पीने अवस पुर[1] भी कुनम पमाना रा

ब्रजभाषा के कवियों ने रूपकों का निर्वाह दूर दूर तक किया है। हिन्दी की रीतिकालीन कविता का यह प्रभाव शाही पर भी दिखाई देता है। एक पूरी ग़ज़ल वृक्ष पर लिखी गई है जिसमें वृक्ष को एक संन्यासी के रूप में चित्रित किया गया है।

### मुखम्मस और मुसम्मन

फारसी में पाँच चरणों और छह चरणों की कविता के लिए अलग अलग नाम हैं। इस संकलन में एक मुखम्मस और एक मुसम्मन है। मुखम्मस सुनने में गीत प्रतीत होता है। मुखम्मस में विरहिणी की वेदना किस सफलता से ध्वनित हुई है—

ज्या दीपक बिरहा अपने में
तन जाली झुक-झुक अपने में
तुज याद कर तलमलती हूँ
लहु तेल में दिल तलती हूँ
तन मोमबत्ती हो जलती हूँ

### ख़ाजा बन्दे नवाज़ और गुलबर्गा

मुसम्मन में कवि ने दक्षिण के एक प्रसिद्ध सूफ़ी साधक ख़ाजा बन्देनवाज़ की प्रशंसा लिखी है। शाही अपने आसपास के वातावरण से बहुत प्रभावित है। वह इस प्रभाव को अपनी कविता में व्यक्त करता है। उसके समय तक गुलबर्गा के ख़ाजा बन्दे नवाज़ गेसू दराज़ की कीर्ति दूर-दूर तक फैल चुकी थी। उनके मज़ार पर आज की तरह सहस्रों नर-नारी एकत्रित होते थे। मुसम्मन में ख़ाजा का यही महत्त्व मुखरित हुआ है।
स्वर्गीय ख़ाजा की मज़ार के कारण गुलबर्गा का मिट्टी भी—

पाक है काफ़ूर ते ज्यों तूँ समाया सो जमी

### मर्सिया

कवि ने एक मर्सिया भी लिखा है। मर्सिया शोक को व्यक्त करता है। हज़रत अली के दो पुत्रों—हज़रत हसन और हुसेन को लेकर अनेक मर्सिए लिखे गये। मर्सिया उर्दू काव्य साहित्य का विशद अंग है। प्रस्तुत संकलन में जिस पृष्ठ पर मर्सिया लिखा गया था उसे दीमक चाट गई, अतः 'शाही' की मर्सिया सम्बन्धी दक्षता का मूल्यांकन करने का कोई साधन नहीं है।

दक्खिनी कविता के अन्त में कतिपय रुबाइयाँ और फ़र्द संकलित हैं।

---

१ मुराद पूर्ण कर के मरा।

## कवित्त-दोहा-पहेली

दक्खिनी के प्रारंभिक लेखक ब्रज तथा हिन्दी की अन्य विभाषाओं के साहित्य से अच्छी तरह परिचित थे। वजही ने 'सबरस' में स्थान-स्थान पर ब्रजभाषा के दोहों को उद्धृत कर अपना मत पुष्ट किया है। दक्खिनी के इन कवियों की तरह 'शाही' भी ब्रजभाषा की परम्परा से अच्छी तरह परिचित था। उसके कुछ दोहे, कवित्त और पहेली इस संकलन में एक स्थान पर दी गई है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि इन दोहों और कवित्तों में ब्रजभाषा के कवियों जैसा प्रवाह नहीं है किन्तु इन दोहों तथा कवित्तों से इतना परिचय मिलता है कि सुदूर दक्षिण में रहते हुए भी दक्षिण के कवि उस भाषा से कितने प्रभावित थे जो उत्तर भारत के बहुत बड़े क्षेत्र की सांस्कृतिक भाषा बनी हुई थी और यह भी पता चलता है कि शाही की कविता में जो भारतीय तत्व दिखाई देते हैं उनका उद्गम ब्रज भाषा की कविता से हुआ।

## गीत

बीजापुर के शासक संगीत में रुचि रखते थे। इब्राहीम आदिलशाह (द्वितीय) हिन्दुस्तानी संगीत का बहुत प्रेमी था। संगीत के कारण बीजापुर दरबार में ब्रजभाषा को अच्छा स्थान मिल गया था। शाही ने जिन राग-रागिनियों में गीत लिखे हैं वे इस प्रकार हैं—

सूहा भूपाली आसावरी, नट बिहागरा देसी टोड़ी केदारा कांगड़ा सारंग भीमपीड़ी भैरों धनाश्री गौंड मलार, यमन रामकली पूरबी पूरिया मलार, बिलावल।

राग-रागनी में स्वर और ताल पर ध्यान रखना पड़ता है। फलतः काव्य-सौन्दर्य उस मात्रा में दिखाई नहीं देता जितना काव्य के अन्य अंगों में देखने को मिलता है। शाही ने अपने गीतों में शब्द चयन करते समय विशेष रुचि से काम लिया है। न तो उनमें व्याकरण का उल्लंघन है न शब्दों की तोड़ मरोड़। वर्ण मैत्री पर पर्याप्त ध्यान रखा गया है।

'शाही की प्रतिभा बहुमुखी है। यह छोटा सा संकलन उनकी प्रतिभा के सम्बन्ध में पर्याप्त प्रकाश डालता है।

## छन्द

हिन्दी के छन्दों के अतिरिक्त शाही फ़ारसी के छन्दों पर पर्याप्त अधिकार रखता है। शाही ने अपनी प्रत्येक कविता नये छन्द में लिखी है। दक्खिनी के प्रारंभिक कवियों में शाही जैसे बहुत कम कवि हैं, जिनके छन्दों में शिथिलता नहीं है। एक अव्याहत नाद जिनके छन्दों में मुखरित हो रहा है। जिनके छन्दों की लय विषय को स्वयं व्यक्त करती है। शाही ने कुछ अन्त्यानुप्रास और वर्णसाम्य ऐसे चुने हैं जिनमें कविता लिखना आज भी कठिन माना जाता है। कवि का एक कसीदा अकारान्त वर्णसाम्य पर है। इस प्रकार का वर्णसाम्य अत्यन्त कठिन माना जाता है। कवि अपने छन्द-कौशल से स्वयं परिचित है—

बैंध्या हुर बैत में कई सफ्ज मू सनमत के नक्स

भारतीयता

शाही ने जिस तरह की भाषा अपनाई है भावों की अभिव्यक्ति के लिए जो शैली स्वीकार की है, उसे देखते हुए यह कहा जा सकता है कि वह भारत की साहित्यिक परम्परा काव्य-रूढ़ि कवि-मान्यता और हिन्दुओं की पौराणिक गाथाओं से अच्छी तरह परिचित है। उसने कुछ छन्दों और बाह्य रूपों में फ़ारसी का अनुसरण किया है किन्तु उसके काव्य की आत्मा भारतीय है। उसने प्रेम और सौन्दर्य के लिए पूरी तरह भारतीय उपमानों से काम लिया है। वह चातक चकोर और कमल के द्वारा प्रेमी तथा प्रेमिका की तन्मयता और तल्लीनता को प्रकट करता है—

आशिक हुआ है मुज दिल कहता है पीव पिव कर
सेवक हुआ हूँ दायम तू साईं मुज जिया का
× ×
सजन सूँ दिल यू लग्या है मेरा
चकोर अन्तर रहू जनम भर

वह खंजन से भी परिचित है—

खंजन जैसे नयन न्याने
दिसे काजल सूँ सूभा जब
सफ़ा काग़ज़ ये इस खूबी सूँ
मैं जदवल नहीं देख्या

शाही ने ऐसे शब्दों और मुहावरों का प्रयोग किया है जिनके पीछे दीर्घकालीन परम्परा है—

तू नूर कुलदिपक है माता-पिता भया का

हिन्दी साहित्य में न जाने कितने स्थानों पर वीर का खड्ग और भाला शेष नाग के पात समान फनों को विदीर्ण कर चुका है। शाही भी इस कवि-मान्यता से परिचित है और उसका प्रयोग हजरत अली के लिए करता है—

जब रन में खींचे खड्ग तूँ
फिर हाथ दगहत मर्ग[१] कूँ
उस वार की झनकार ते
भू नाग के फन झड़ पड़

१ मृत्यु

शेष नाग का स्मरण कवि ने एक दूसरे स्थान पर भी किया है। उसके उद्यान में अंगूर ऐसे रसीले हैं कि एक अंगूर फूटता है तो उसकी मिठास शेष नाग को भी मिलती है—

सारे अंगूर की बेलाँ पे पक यूँ सोंधे
मिठाई सेस कूँ अँपड़े पड़ गर भुईं पे पिघल

पौराणिक देवताओं और घटनाओं का उपयोग भी शाही ने अपनी वाणी को सजाने में किया है। गौतम ऋषि ने इन्द्र को सहस्रलिंगी (भग) होने का शाप दिया। शप के कारण इन्द्र सहस्रलिंगी से सहस्राक्ष हो गये। कवि ने सहस्राक्ष इन्द्र और अप्सरा रंभा का उपयोग अपने महल की शोभा को चित्रित करने में कितनी कुशलता से किया है—

अथी अरायश हुई महल में इंदर ने देखन नयन किया तन
रंभा ते बेटी हुसन में माली बँधी अपस सों बिरद अपारा

एक अन्य स्थान पर इन्द्र की सामर्थ्य से लाभ उठाया गया है—

इन्दर सँवार्या आरती तुज मुख सलौने के बदल
चंद-सूर दो दीपक दिसें आकास सो थाला हुआ

दक्खिनी के बहुत से कवियों ने भारतीय उपमानों आख्यानों और काव्य-रूढ़ियों का उपयोग किया है किन्तु 'शाही' की कविता में इन सब का जैसा समुचित प्रयोग हुआ है, वह अन्यत्र नहीं दिखाई देता।

भाषा

इस संकलन में फ़ारसी के समासित तत्सम शब्दों और समासित शब्दों का प्रयोग हुआ है, किन्तु उनकी संख्या अधिक नहीं है। धार्मिक आस्था को प्रकट करने के लिए ही इस प्रकार के शब्द आये हैं। समासित शब्द द्वन्द्व समास और षष्ठी तत्पुरुष में ही आये हैं। जैसे हूरोपरी, शहरो सजन आहोमस्फ़ोस, फ़तहोबार, बक्रो-मसंग। कवि ने संस्कृत से ऐसे तत्सम शब्दों का प्रयोग भी किया है जो सामान्यतया बोलचाल में नहीं आते जैसे दिनकर, उदक, पावक। फ़ारसी के कुछ दुरूह तत्सम शब्दों का प्रयोग भी हुआ है—मौजिबा मुनव्वर, इस्क़ा मद्द अफ़्रू मुरस्सा, मुस्तग़ाब। संस्कृत के तद्भव और हिन्दी के ठेठ शब्दों की संख्या बहुत अधिक है। इन तद्भव शब्दों से दक्खिनी के भाषा वैज्ञानिक विकास के समझने में सहायता मिलती है। नदाँ (नदियाँ) बरस (वर्ष सरन (शरण) कवँल (कमल) नाँवें (नाम) करतार, सँसार साँझ बोली आदि।

एसे शब्दों की संख्या भी बहुत अधिक है जो बोल-चाल की दक्खिनी में। प्रयुक्त होते हैं किन्तु जिनका साहित्य में कम प्रयोग हुआ है। जैसे अड़ अड़ ले, पुर क

लिया समू अर्थों में अड़बड़े ऊष्मत बड़बड़े, अम्बर, भड़कल बटा भटभट, भकसक, मोटाल भीवान आदि।

हिन्दी के कुछ शब्दों का प्रयोग भिन्न अर्थों में हुआ है। 'सूती' शब्द का प्रयोग शाही ने कई स्थानों पर किया है किन्तु वह सौत या सपत्नी के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। मुहम्मद कुली कुतुबशाह ने भी सूती शब्द का प्रयोग इसी अर्थ में किया है। इसी तरह मोम शब्द शाही की कविता में प्रेम का पर्यायवाची है। जैसे—'साईं करे मोम जब दूर होवे मेहुन'। इस प्रकार के शब्दों पर यथा स्थान टिप्पणी लिखी गई है। दक्खिनी में लकार रकार में नहीं बदलता किन्तु शाही ने एक स्थान पर 'फल' के स्थान पर 'फर' का प्रयोग किया है। यह ब्रज भाषा के प्रभाव को सूचित करता है।

हस्तलिखित प्रति के पढ़न और फ़ारसी अरबी के शब्दों के अर्थ निर्धारण में मुझे मेरे मित्र और गुलबर्गा कालेज के सहकर्मी फ़ारसी और उर्दू के प्राध्यापक श्री मुबारिजुद्दीन 'रफ़अत' से बहुत सहायता मिली है। दक्खिनी ठेठ हिन्दी मराठी आदि शब्दों के अर्थ निर्धारण और उन पर टिप्पणी लिखने का काम पूर्णतया मैंने किया है अतः उसका दायित्व मुझ पर है।

मैं आगरा विश्वविद्यालय के क० मुं० हिंदी विद्यापीठ का आभारी हूँ। विद्यापीठ के सञ्चालक डाक्टर विश्वनाथ प्रसाद जी ने इस संकलन के प्रकाशन में जो सहायता की है उसके लिए मैं आभारी हूँ। श्री उदयशङ्कर शास्त्री जी ने प्रूफ देखने में जो सहायता की है उसके लिए मैं कृतज्ञता व्यक्त करता हूँ।

२५ मई १९५७
गवर्नमेण्ट सिटी कालेज
हैदराबाद

श्रीराम शर्मा

# अली आदिल शाह

का

## काव्य-संग्रह

(अक्ल) का मकतब हुआ फ़हम के पढ़ने बदल
अक्ल मुअल्लिम अपें क़िस्सा सिखाया कुहन
अक्ल खबरदार है अक्ल हमाकार है
अक्ल का जासूस हो मुज पे अछे यू फिरन
अक्ल से कूते जिते नेम-धरम होर किते
अक्ल कूँ औसाफ़ का लेके पिन्हाये बरन
अक्ल कसौटी हुई सदा के कसने बदल
बूझ रख्या है सराफ़ खुल्यो खरा ज्यूँ कँचन

पढ़ने बदल—पढ़ने के लिए अपें—आप ही स्वयं। अछे—है कूते=परीक्षा की जाँचा। किते—कहाँ यू—यह, बरन—रंग कसने बदल—कसने के लिए, ज्यूँ—जिस तरह। मकतब—पाठशाला फ़हम—बुद्धि मुअल्लिम—अध्यापक विद्वान (इल्म)। कुहन—पुराना हमाकार—सब काम करने वाला औसाफ़—विशेषता सदा—स्वभाव, खुल्यो खरा—खोटा और खरा।

बदल<बदले—स्थान पर दक्खिनी में 'बदल' शब्द का प्रयोग चतुर्थी विभक्ति के चिह्न स्वरूप होता है। अपें—आप+ही>आपे>अपें मुज<मुझ नेम<नियम किते—कुत्र>कित>किते दक्खिनी में सकर्मक क्रिया के मध्यम पुरुष में बहुवचन का रूप। बरन<वर्ण रख्या—रखना आसन्नभूत तथा सामान्यभूत रूप। रख+इया रखिया>रख्या। ज्यू—ज्यूँ>ज्यों।

कँचन<कंचन, पुरानी दक्खिनी में पूर्ण अनुस्वार का उच्चारण नहीं किया जाता। अर्द्धानुस्वार का उच्चारण किया जाता है। जब पूर्णानुस्वार का उच्चारण होता है तो 'न' का उच्चारण कहीं कहीं यों किया जाता है।

सूचना—हस्तलिखित प्रति में आरम्भ के तीन पृष्ठ नहीं हैं। पुस्तक चौथे पृष्ठ से उपलब्ध है।

मक्त्न का मोती मगर मग्ज के समले भितर
खूब दिसावे झमक दुर चक दुरें मदन
सब के कीवाड़ों मगा पसक का परग बँधा
मीस नयन का छजा मक्त्न का यू है बतन
तन के फ़िले में सदा हुक्म चलावे मफ़्स
रसत झमक ते दिसें सकल अँगूरे दसन
मद करे ही मबल मक्त्न कूँ मसे मिमा
दर क हवासे हुई घर की बकी हा रसन

दुर=दो, चक=चाँच दिसावे=दिखावे कीवाड़ों=किवाड़ (ब० व०) छजा=छज्जा सकली=सब दसन=दाँत दिसें=दिखाई देते हैं रसन=जीभ। मग्ज=मस्तिष्क समला=डिबिया दुरें मदन=मदन नामक स्थान का मोती, सब=ओठ, बतन=देश, रसत=पंक्ति दर=द्वार।

भितर<भीतर, दुर=दो<द्वि >द्दि>दुर, चक=चक्षु>चख>चक।

दिसावे=दिसाना (दिखाना) दिसना प्रे० वर्तमान विधि क्रि०। दुरें मदन=दुर्र-ए मदन।

कीवाड़ों=कपाट>किवाड़>कीवाड़ ब० व०। छजा=छज्जा>छाजा>छजा। सकली=सकल ही>सकल ई>सकली। दसन=दशन>दसन।

दिसें=दिसना (देखना) धातु मूल और विधि ब० व०, पु०।

मद=माई>मई>मद। कूँ<कूँ<को।

खूब बुरी गर जुदा, भीर हो रहता सगा
मक्त्न की खिमदत मने फ़िक्र मद्द राय चन
याम त बारोंबस्तर राह मद्द जा कुमम
बाप न पुजत ह पग मक्त्न किया बी गमन
मक्त्न का जिस पट मन पूर मद्दगा पटा
दर कूँ बहाँ पा ममन राह मगाव मगन
१ हा की हवायक की बून मन ता हमन कूँ कहाँ
बार कहता हैं हमा चंद मुग्न मुग बचन

मने—में अच्छे—रहे कुमल—कोमल, बाव—बायु धुजते—कांपते, वाँ—वहाँ, गवन—गमन घट—शरीर हुवा। हमनकू—हमको कता हूँ—कहता हूँ इता—इतना अर—अगर, यदि। खिलवत—एकान्त फ़िक्र—चिन्ता रायेजन—मंत्रणा देने वाला हक—ईश्वर, चंद—थोड़ा सुखन—वचन खुशबखन—मनोहर शब्द।

मने—मध्ये > मने ते—से कुमल—कोमल > कूमल > कुमल बाव—वायु > वाय > बाव। धुजते हैं—धूजना (कांपना) व अन्य पु पुल्लिंग। वाँ—वहाँ धूव < धुव, गवन—गमन > गवन, अगन—अग्र > अगन, धूव—धूम > धूव। हमनकूँ—हमको > हमन हमन + को—हमकू कता हूँ—कहता हूँ > कता हूँ, इत—इतना > इता > इत।

खाक के पुतले बना रूह से तन में भरा
बाल बसा कर अबल आप सिखाया मगन
आब व आतिश मिला खाको हवा ते कला
चार अनासिर लगा देह सँवार्या हमन
और फिरें जो तमाम सिजदा करें सुबहो शाम
लेके सितार्यां सँगात चाँद सूरज होर गगन
नूर का झलकात ते हूरो परी लग सँवार
सात तबक़ सरग में पूर रख्या सुल मिनन

तन—शरीर अव्वल—अव्वल पहले। मगन—मग्न तल्लीन आनन्द पूर्ण। ते—से, सँवार्या—सजाया हमन—हमारा सुबहो शाम—सुबह (प्रात) व (और) शाम (संध्या)। लेके—लेकर सितार्यां—नक्षत्र सँगात—साथ झलकात—झलक परी लग—परी तक सरग—स्वर्ग, खाक—मट्टी, रूह—आत्मा आब—पानी आतिश—अग्नि खाको हवा—खाक (मट्टी) व (और) हवा। अनासिर—अनसर (तत्त्व) का ब. व. सिजदा—अभिवादन नूर—प्रकाश, हूरो परी—हूर (अप्सरा) व (और) परी। तबक़—स्तर, सुल मिनन—ईश्वर।

चार अनासिर—भारतीय दार्शनिकों ने पाँच तत्त्व माने हैं, जबकि इस्लाम में आकाश को महाभूत नहीं माना जाता। सात तबक सरग में—इस्लाम के अनुसार स्वर्ग *के सात भिन्न-भिन्न स्तर। अव्वल < अव्वल मगन < मग्न सँवार्या < सँवारिया लेके—लेकर सितार्यां < सितारियां (ब० व०) सँगात < संग सूरज < सूरज < सूम।* दक्खिनी में आरंभ के दीर्घ ऊकार का ह्रस्व उकार बनाने की प्रवृत्ति पाई जाती है। झलकात < झलक सरग < स्वर्ग रख्या < रखिया।

सरग मे बरसात पाड़ भूम सँवारे अपार
गरम कूँ सीतल करे झूले झुला कर पवन

बहिश्त मुनव्वर बना खाक किया सब सानी
पाच व मानिक बिछा खूब सँवार्या सहन
झाड़ झडूले बना साया जमीं पर सटा
पाच के तख्ते असंड बाग के दिसते चमन
एक हुकम ते हुए आब के चश्मे निछल
शाहदो सबन की नदी पूर चढ़ मौजबन

पाड़=डालकर, भूम=भूमि कूँ=को पाच=हीरा, मानिक=माणिक सटा= डाला चमन=स्वामी निछल=स्वच्छ पूर=बाढ़ । बहिश्त=स्वर्ग मुनव्वर=प्रकाशमान (नूर—मुनव्वर) खाक=मिट्टी राख । सहन=आँगन, साया=छाया शहद सबन=शहद (और) दूध, मौज बन=तरंगित ।

सरग<स्वर्ग थे=से (से) अपादान कारक की विभक्ति । पाड़=पाड़कर पाड़ना=उखाड़ना भूम<भूमि मीठल<मीठस झडूले<झाड़ (पेड़)+ला (ह्रासात्मक) । पश्चिम धकार के स्थान पर ककार । सटा-सटना (गिराना रखना फैलाना) का भू० का० । दिसते=दिसना (दीखना) वर्त० कृ० ब० व० दिखाई देते हैं । निछल=नि+छल । नदी<नदियाँ, चढ़<चढ़े ।

गौर बदन व बना स्याम सलोने निपा
आप सरफराज कर सबन दिखाया बरन
झाड़-फर रात दिन आप इबादत बदल
इश्क लगा कर अबन साफ स राख्या अमन
शाहा गदा कई निपा जौक सूँ राख्या मिला
पेम बधावा पड़ा जग कूँ किया अंजुमन

निपा=उत्पन्न कर, सबन=सब बरन=रंग झाड़ फर=पेड़ और फल आप इबादत बदल=आपकी भक्ति के लिए, अमन=पवित्र-निर्मल पेम=प्रेम बधावा= मंगल गीत बधाई का गीत । बदन=शरीर सरफराज=कृतार्थ शाहा गदा=बादशाह और फकीर, शाह (शासक) व (और) गदा (फकीर) । जौक=प्रसन्नता अंजुमन=सभा । निपा<निपजाया (निपजाना=उत्पन्न करना) ।

सबने=दक्खिनी में सबन का अर्थ सम्पूर्ण होता है । शाही ने इस शब्द का प्रयोग कई स्थलों पर किया है किन्तु उसका रूप स्थिर नहीं है । कहीं सबनी और कहीं सबने और कहीं सबना । बरन<वर्ण फर<फल, दक्खिनी में ब्रज की तरह लकार के स्थान पर 'र' का प्रयोग नियमानुसार नहीं होता किन्तु शाही में लकार के स्थान पर यहाँ रकार का प्रयोग किया है । बदल=सम्प्रदान कारक की विभक्ति । अमन<अमनिया (विशुद्ध) बधावा<बधना (बढ़ना)+आव=बधावा ।

शाही' आशिक़ हवा चोस मुनाजात कुच
शाके करम तुज प हाय अहरे हुसेनो हसन
कार जहाँ के सकल फ़िक्र ते भारी अछे
साईं करे लोम अब दूर हो जावे मेहन
आहा अफ़सोस के क़ुबह ते महफ़ूज धर
साया करम का दिखा औश सू रख मुज बदन
साईं सचा है तुहीं सेवा तुजे है सही
जिते जहाँ के शाहाँ रोज करें तुज सरन

कुच—कुछ, अछे—रहे, साईं—मालिक, सरन—शरण ।

मुनाजात—हज़रत मुहम्मद के उत्तराधिकारियों की प्रशंसा तथा स्तुति । करम—दया अहरे हुसेनो हसन—हुसेन और हसन के लिए । कार—काम मेहन—दुःख, आहे अफ़सोस—आह (हाय) व (और) अफ़सोस (पश्चाताप) । क़ुबह=बुराई, महफ़ूज—सुरक्षित (हिफ़्ज़-महफ़ूज़) । साया—छाया आश्रय । औश—आनन्द रोज—नित्य ।

'शाही' कवि का काव्य-नाम (तख़ल्लुस) । कवि ने गीत में 'अधम रूप काव्य नाम का प्रयोग किया है ।

हुसेन-हसन—हज़रत अली के पुत्र तथा हज़रत मुहम्मद के दौहित्र । हुसेन की मृत्यु कर्बला के मैदान में हुई और हसन अपनी पत्नी के विश्वासघात के कारण मरे । शिया सम्प्रदाय के लोग इन दोनों को विशेष आदर से देखते हैं ।

हवा<हवा, कुच<कुछ, तुज पे<तुझ पर, अछे—अछना (रहना, होना) का आशिष लिंग अन्य पुरुष । साईं<स्वामी । सू—से करणकारक और अपादान कारक की विभक्ति । सचा<सत्य तुहीं<त्वमेव जिते<जितने । शाहाँ=शाह (ब व ) सरन<शरण ।

---

### क़सीदा[1] दर नाते पयम्बर सल्लल्लाहे अलैह

देखो नौरोज़ चमन यू बहारिस्ताँ दिखाया
बरक बिन फल व फूलाँ ने पवन के हूस सिखाया है
सरग की औज की कुर्सी सँवार्या चोस (?) हो दिनकर
अन्दर सारे बुसाने पर बसन्त सारा बनाया है

बरक—वर्षा चोस—भूला आमना (?) दिनकर—सूर्य । बहारिस्ताँ—बसन्तोद्यान औज—ऊँचाई, कुर्सी—सातवें आकाश पर ईश्वर का आसन ।

---

१ क़सीदा—प्रशंसात्मक काव्य लिखने की शैली जो किसी भी छन्द में लिखी जा सकती है ।

बरम—समा वसरीफ़—भेष मबर—बादल मशक—मशक (चमड़े का वह थैला जिससे भिश्ती पानी भरता है)।

कँवल<कमल मजू<मम हूँ<यद्यपि। कां<कहाँ कारन<कारण भँवर<भमर<भ्रमर। पानां<पान (ब व)। गदकां—मशक (ब व)। चँबेली<चमेली। स्याया है—से आया है।

बनपशां भास के दावे भरूसी ले के नित बैठी
नबाकत देकते उसकी नयन नरगिस सिसाया है
पँखी खुशमरज हो स्यारे भपस में भप लगे गाने
मयूरां नाचते ठारें बदल बिरदग बजाया है
बँघे पिम (?) लग पितम्बर से बसँत के काज में मिलने
कबूतर बिरह तें कूके पपीहा धूम सुनाया है
मदन के बाम की फांकां भसे केतुक गिरे बन में
भसद कर बास में भपसें (?) भुजँग के मन समाया है

बास—गंध पँखी—पक्षी स्यारे—सब भपस में भप—भपने में आप। पिम—(?) केतुक—कितनी। बनफ्शां—एक बनस्पति भरूसी—दुलहन नरगिस—एक पुष्प जो नेत्र का उपमान माना गया है मदन के बान—मदन बाण-एक पुष्प मदनमस्त। खुशमरज=प्रसन्न बुद्धि।

देक्ते<देखते पँखी<पंखी<पक्षी। स्यारे<सारे भप<आप<आत्मन्।

सरो माते छके मद के खड़ झूलते चमन म्याने
मिनब बेलां कूसालां कर सुराहयां दप सँघाया है
चँपे के झाड़ की खूबी दिखावे नयन में यूं छो
मगर धजरे जमरँद का कँवल सूं बार आया है
सुँदर रेंती (?) जो आसी है सजन वाले की वासी है
धड़े मराजों सयासी कर पवन मराजों चढ़ाया है
हूरे पातां मने डास्यां दिसें नारज की मूक यूं
हस्न सुन्दर के जामन पर सबज जामा उढ़ाया है

माते—मस्त छके—तृप्त म्याने—में अन्दर। कूसालां—कसलोमें सुराहयां—शराब की सुराहियां दप—रूप बाला—बाल युवक। बाली—बाला युवती। पाता—पत्ते जामा—नूपछाही कपड़ा। सरो—एक वृक्ष जो अपनी लम्बाई और सीधे पन के कारण प्रेमिका का उपमान माना जाता है। मिनब—अंगूर धजरे जमरँद—जमरँद (पन्ना) का पेड़ बार—फल नारंज—नारंगी।

विरखन < त्रिभुवन, सोंसार < संसार, दक्खिनी में तत्सम शब्दों के पूर्व अनुस्वार का उच्चारण यथानुस्वार होता है। कभी-कभी अनुस्वार युक्त अकार का उच्चारण ह्रस्व ओकार के रूप में होता है। गुमरा < गुम + राह। तुज < तुम।

तवल्लुद कर से आया तुज जगत के अजुमन स्यान
उसी पल ताज होर तोहफ़ा रिसालत का पठाया है
हुआ है मौजिज़ा ऐसा तेरे खुश इस्म का जग में
मुबारक नाँवें सूँ तेरे मुआ कूँ फिर जिलाया है
मुतह्हर जिस्म है आला मुनव्वर इस्म है सारा
सफ़ाई जब दिखाया सूँ गगन ने सिर नवाया है
निपाया रब मुहम्मद जब खिसा पाया कुफ़्र का तब
तड़क था 'ताक़ किसरा' सब अगन सारी बुझाया है

पठाया — भेजा मुआ — मृत नवाया — झुकाया निपाया — उत्पन्न किया खिसा — खिसका पाया — नींव तड़क था — तड़क गया। तवल्लुद — जन्म ताज — मुकुट, तोहफ़ा — भेंट, रिसालत — रसूल का पद (रसूल ईश्वर का सन्देश वाहक — रिसालत) मौजिज़ा — चमत्कार, इस्म — नाम मुबारक — शुभ मुतह्हर — पवित्र आला — श्रेष्ठ, मुनव्वर — दीप्तियुक्त रब — ईश्वर, कुफ़्र — ईश्वर की एकता को अस्वीकार करना ताक़े किसरा — बगदाद के निकट एक महल जो हज़रत मुहम्मद के जन्म लेने के अब पर हिल उठा था। होर — और।

पठाया — पठाना सा० भू० अन्य पुरु० ए० व०। नाँवें < नाम मुआ < मुआ < मृत निपाया < निपजाया — उपजाया खिसा — खिसना खिसकना सा० भू० अ० पु० ए० व०। पाया < पाद अगन < अग्नि।

जगत के सिर उपर साया गगन का रोज़े महशर लग
तेरी नालेन का साया गगन (के) सीस छाया है
अनन्त की बात थी सारी मुहब्बत, राज की प्यारी
पिरत का दर्स करने तईं पियारा घर बुलाया है
चल्या सूँ रब सूँ जा मिलने ज़मीं तय हुई तेरी चलने
हुआ मेराज यक पल में अरश पर तुज लिजाया है
तेरा फ़िरदौस में घर है सदा सूँ कुफ़्र पर बर है
तेरे तईं कू फिराया जिन उसे हक़ ने जलाया है

तब — तक तेरे तई — तुम्हारे प्रति क — आत्मा छाया — छाया, आश्रय। रोजे महशर — प्रलय का दिन नाजेम — नाज करने वाला। फिरदोस — स्वर्ग कर — प्रभावपूर्ण।

मेराज — हजरत मुहम्मद ईश्वर का साक्षात्कार करने के लिए सातवें आकाश पर देवदूत क साथ गए थे। इस भेंट को 'मेराज' कहते हैं। इस्लाम में इस मेराज का बहुत महत्व है।

प्यार <प्यार, अनन्द <आनन्द, पिरत <प्रीति पियारा <प्यारा सिखाया — से आया।

[1]फरिश्त्यां का न था फरा तदी था नूर सो तेरा
तेरे अहकाम महशर सम जगत क सिर चढ़ाया है
बड़ा तुज दीन का कस है दुजे दीं सब हुए पस है
[2]तेरी अंगुश्त के कस तें कदर दो फाँक कराया है
जहाँ के सफ़ में दिसता तूं चंदर तार्यां में झमक ज्यूं
जिते गुल जो भूक थे सो वो गुल सब तूं भुकाया है
झमकती है पिशानी जा नुबूवत की निशानी था
दुनिया होर दीन थानी हो हुकुम जग में चलाया है

फरा — बराबर, तदी — तब, वहाँ। कस — शक्ति, सार। अहकाम — आदेश (हुक्म-अहकाम)। महशर — प्रलय-दिवस सम — समान अंगुश्त — उँगली, दीन — धर्म सफ़ — पंक्ति।

सखियाँ कूं पत दिखाया जब सख्यां कूं सत सिखाया तब
सुर्ता छोड़्या हुर्यां जैसी सखी भैंऱ्यां सुलाया है
अखियाँ में तूं च स्याना है नहीं फिर तुज सा माना है
तेरे से दीन पाना है समज मुज यूं सुझाया है
अज्ल से हात आया है इसम जग कूं सिखाया है
गया सो राज स्यान तदे सुरिज कूं फिर मँगाया है
रिसालत का तू सरमाया हुकुम हक़ का तूं ही पाया
सभू ते सीस बत कर मिरम जंगम त स्याया है

१ जिस समय हजरत मुहम्मद ने ईश्वर का साक्षात्कार किया था, देवदूत भी उपस्थित नहीं थ। देवदूत स्वर्ग में एक विशिष्ट स्थान तक ही जा सकता है।

२ हजरत मुहम्मद से प्रार्थना की गई कि वे कोई चमत्कार दिखायें हजरत मुहम्मद ने अपनी उँगली उठाई और चाँद के दो टुकड़े कर दिये।

पतियाँ — पति (ब० व०), पत — प्रतिष्ठा सत्याँ — सती स्त्री (ब० व०)। जतियाँ — यति संन्यासी, (ब० व०)। तू च — तू ही स्याना — चतुर, दाना — दूसरा, दीन — धर्म यू — इस तरह, इलम — ज्ञान गया सो — जो बीत गया स्याने तईं — स्याने के लिए, सभू — प्रात:। मूरत — मूर्ति, मदल — न्याय, रोज — दिन परमाया — पूँजी।

पतियाँ < पति (ब० व०) सत्याँ — सतियाँ, बुतां — बुत (ब० व०) हत्याँ < हातियाँ < हाथियाँ < हस्ती (ब० व०)। मद्याँ < मदियाँ मीत्याँ < महतियाँ < महती (विशेषण ब० व०) जतियाँ < यतियाँ < यति (ब० व०)। तू < त्वम्, यू < इत्थम्। इलम < इल्म स्याने < से याने रिसालत — रसूल (ईश्वरीय सन्देशवाहक) का भाववाचक, सभू < सुबह मिरग < मृग स्याया < छाया, च — ही, मराठी में च का उपयोग ही के अर्थ में आता है और दक्खिनी ने इस अव्यय को इसी अर्थ में ग्रहण किया है।

दिस्या जो नूर का झलका अज्यब तुज सम पड़्या झलका
सुरिज' ने कान मा हल्का बँदियाँ में आप लिखाया है
पतियाँ सत-पत के ओड़्या ये वतियाँ के पड़े बाँटे (?)

हुए ताबे सई बाँचे जिते हरबे जुमाया है
अदू जो जोर में अगला अथा पौलाद बाजू का
मुक़ाबिल जब हुआ है तुज भरम अपना गँवाया है
दिसे मशरिक़ तें मग़रिब लग बड़ाई रोज़ अफ़ज़ूँ हो
नुबूवत के सदर ऊपर सभों में तूँ सुहाया है

दिस्या — दिखाई दिया झलका — चमक तुज सम — तुम्हारे सामने मा — जानकर, बँदियाँ — बन्दी (ब० व०) सई — वे ही बाँचे — बचे अथा — था, लग — तक सभो में — सब में। नूर — प्रकाश हल्का — कान की बाली, अदू — शत्रु, बाजू — भुजा मशरिक़ — पूर्व मग़रिब — पश्चिम अफ़ज़ूँ — अधिक नुबूवत — नबी का पद ईश्वर का सन्देश वाहकत्व सदर — अध्यक्ष, अध्यक्ष के बैठने की जगह।

गुलामी के चिह्न स्वरूप अरब में कान में बड़ी बाली पहनाई जाती थी।

दिस्या — दिखता है < दिसिया है < दिस्या है, पड़्या — पड़ा < पडिया बन्दियाँ — बन्दी (ब० व०)। आप < आप।

किया काबा[1] फ़तह जिस दिन हुए हैराँ परी होर जिन
हुमा यू मुतशिकन पायम रसूलुल्ला का आया है

१ मक्का शरीफ़ का एक स्थान जहाँ हज करने वाले यात्री प्रदक्षिणा करते हैं।

निश्या हूँ नात यू सारा तबा मुझ रोगनी पान
रसन यूँ कां मझ ताक़त तुहीं हक़ का सराया है
मआमी के भर्या मोती चतुरपन के से चव सेती
क़सीदयाँ में मुरस्सा कर क़सीदा यू बनाया है
तुमारे इश्क़ का निस दिन देंगा दिल में धया 'शाही'
चरन तल सीस ला अपना हुआ मगन को पाया है

पाया—पैदा किया हुआ बेटा। रसन—जीभ सराया—प्रशंसित चाव—उत्साह, सेती—से पाया—दौड़ा बिन—मूर्तों के समान मदूरय प्राणी जो मानव जाति को कष्ट न देकर कई बार सहायक सिद्ध होते हैं। मुतअिक़न—मुक्ति मंडक दायम—शाश्वत स्थायी। तबा—अन्तःकरण स्वभाव। मआमी—विषय मुरस्सा—जटित।

हैरां<हैरान होर—और निश्या<मिश्रिया रसन<रसना कां<कहाँ तुहीं<तुम ही सराया है<सराहिया है—सराहा। दैंगा<पड़ा भर्या<भरिया—भरा भर्या<भरिया—भरा चव<चाव।

---

हज़रत अली[२] की प्रशंसा

क़सीदा दर मन्क़बत हज़रते अमीरुल मोमिनीन अली अलैहिस्सलाम

भा रे कलाल, मुज कूँ प्याला पिला मया का
ता मस्त होव दस्ँ मुखड़ा अली[१] पिया का
पिव जीव का गुसाईं पिव सूँ पिरत लगाएँ
पीना शराब पिव मिल पान अरत पिय का
पिव संग साज सज्जन दरस सगुन अपन में
मौला हुआ बचन ×क×का हिरदे के जोसियाँ का
पावन फड़क बत हूँ पिव मस्त हो मिसंग
भासिग बस्त रहूँ अब बेंद गाल अंगिया का

कलाल—सुरा विक्रेता मया—प्रेम मुखड़ा—आकृति गुसाईं—स्वामी परम—भगवान जोगियाँ—योगी ब० व। जोबन—स्तन आसिप—आलिंगन बेंद—बंद, अंगिया—चोली जा—जिससे।

पियाला<प्याला मया<माया मुखड़ा—मुखड़ा<मुख+ड़ा गुसाईं<गोस्वामी पिरत<प्रीति परत<पत्र, पिला<प्रिय पिव<प्रिय साज<सार्ज सगुन<शकुन

१ हज़रत मुहम्मद की प्रशंसा में लिखा गई कविता।
२ हज़रत अली हज़रत मुहम्मद के दामाद और ख़लीफ़ा व पति थे।

साँचा <सच <सत्य । हिरदै <हिरदय <हृदय । जोती <ज्योतिपी, जोबन <यौवन क
हैं <कहते है । जोगिया <जोगिया <जोग + इया ।

बदल—दक्खिनी में 'बदल' शब्द का अर्थ बदले तत्स्थानीय और परिवर्तन होता
इसका प्रयोग चतुर्थी विभक्ति में भी किया जाता है ।

मुज देख पीव छातियाँ सुन मस्त मद की बतियाँ
जावे सदा जिया छिज हसरत सूँ तूतिया का
तन के भवन पुरिन में पिव की फिरा दुराई
लाग्या है मोत मीठा वो बोल मद पिया का
हँस चाल से पिया ने म्याने मटकते देखे
परदा नयन के म्याने राखूँ न तूतिया का
पिव साथ रात जागूँ प्याला पिया सूँ माँगूँ
प्याला सचा वही है पिव हात के दिया का

छातियाँ—स्तन छिज—क्षीण विगलित छीजना—उत्तरोत्तर ह्रास होना घटना
तूतिया—सौत, पुरिन—पुरी नगरी (ब व)। दुराई—बड़ाई, दुहाई। बोल—बात
हँस—हँस म्याने—में, सचा—सच्चा तूतिया—सुरमा। छातियाँ—छाती(ब व) बतियाँ—
बात + इयाँ छिज <छीज (छीजना)। पुरिन <पुरी (ब व) दुराई <दुर (तैमुर) बड़
व्यक्ति (प्रतिष्ठित व्यक्ति) + आई। लाग्या <लगिया <लग्या। हँस <हंस राखू <रखूँ
हात <हाथ दिया का <दिये हुए का।

तूतिया—दक्खिनी के कई कवियों विशेष कर शाही ने अपनी कविता में सर्व
'तूतिया' शब्द का प्रयोग तूती के अर्थ में न करके सौत के अर्थ में किया है।

बाजे शराब प्यासे बेकैफ हो रहे हैं
प्याला पिया दिया सो आराम है जिया का
पिव जीव मुज चुराया तन नेह सा मराया
क्या वस्फ़ अब करूँ मैं उस मस्त मोहिया का
मय पूर कर पियाला पिव सेज में पिलावे
सकूँगी मन भुला कर उस सूर भोगिया का
प्याले शराब के मूँ दिसते नयन में सारे
कंचन का रस किया है उस्ताद कीमिया का

जिया—प्राण मन जी। मुज चुराया—मेरा चुराया मोहिया—मुग्ध करने वाला
मोहने वाला। पूर कर—भर कर, सूर—वीर, भोगिया—भोगी भोग करने वाला,

—नशा मग्ज—मस्तिष्क, इस्म हीमिया—भूत विद्या और ग्रहों को अधीन करने की विद्या।

सात<साथ पिई<पीई—पी हुई हुसाय<हस्साय हट<हठ, सुमरन<स्मरण नाँवँ<नावँ<नाम। पेमिया<प्रेमिया<प्रेमी। कहूँ<कहूं केती<कति, पिरम<प्रेम।

पिव मस्त मद चकावे यो कठ मुज लगावे
अंम्रित अधर पिलावे होवे कलप कया का
पिव प्यार के जुगत कर जब रस-परस किया मुज
छुसबू लगी मग्ज में कस्तूर मिरगिया का
भद्‌या है मद बदन में पिव सात रहे अनन्द से
आशिक हो मैं पिया की परवाना क्यूँ दिया का
प्याले की भाँत कहते होय मस्त मुज रसन सब
मँगता हुस्यार होने स नाँवँ एमिया का

चकावे—चखाता है कलप कया का—कायाकल्प कस्तूर मिरगिया का—मृग की कस्तूरी दिया—दीपक भाँत—प्रकार, रसन—जीभ एमिया—हजरत अली का विरद। आशिक—प्रेमी।

पिव<प्रिय चकाना<चखाना मुज लगावे<मुझे लगाये अंम्रित<अमृत कलप<कल्प कया<काया जुगत<युक्ति परस<स्पर्श मिरगिया<मृग+इया भाँत<भाँति रसन< रसना नाँवँ<नाम हुस्यार<होशियार (होश)।

शाहे नजफ़ वली है तिस नाँवँ सा अली है
वो राजदान महमद सुलतान औलिया का
जिस आस में मुहब्बत गर ना अछे अली की
हैराँ सदा फिरे वो क्यूँ संग आसिया का
तुज शाह जवान अगे मग्रलूब हे अदू सब
तूँ शेर है मजस में मौसूफ़ अंबिया का
तुज तेग़ की झलक में बिजली छुपे गगन में
अमरीरुल्मम तुही है सरदार असिफ़िया का

तिस—उस (उसका) ना अछे—न रहे लगे—प्रयुक्त हुए। शाहे नजफ़—हजरत अली नजफ़ नामक स्थान पर हजरत अली दफ़नाये गये थे। वली—पहुँचवाला सिद्ध। राजदा—रहस्य रखने वाला महमद—हजरत मुहम्मद औलिया—साधु, सन्त। संग आसिया—चक्की का पत्थर। मग्रलूब—पराजित, प्रभावित। अदू—शत्रु, मजस—मृगादि मौसूफ़—

छिया—छीजा हुआ क्षीण। दिसा है—दिखाई दिया है आम—समस्त सकला—सम्पूर्ण अछे—रहे, तवां में—तब से सूरिया—सूरज सुजात—बहादुरी, करासिया—सेनापति, अदालत—न्याय हक़—ईश्वर, अदम—अनादि अलम—ध्वजा तक़दीर—परिणाम भाग्य। दीसिया—अदृष्ट दर्शन की क्रिया मीज़ान—तराजू सिफ़त—विशेषता शमशीर—तलवार, ख़म—झुका हुआ फ़लक—आकाश।

छिया—छीजना (नाश होना) भूतकाल ए॰ व॰ पु॰। दिसा<दिसबे (म॰) (दिखाई देना) भू॰ का ए॰ व॰ तोड़्या<तोड़िया, सूरिया<सूर्य।

पूरे बँधा क़वायद जेते इसम जहाँ के
तूँ रहनुमाँ सचा है उस्ताद अतक़िया का
कीता है बालपन में कइ बुद सूँ लख तमाशे
सर चश्म-ए-करामत तूँ पीर अतक़िया का
उस्ताद मुस्तफ़ा हो सारा इसम दिया तुझ
ल्याया अथा हुकुम सब तूँ साँइ किब्रिया का
तुज जात में सख़ावत बुनियाद है अजल थें
तेरे दिये सूँ होवे मन सेर सोभिया का

कीता है—किया है बुद—बुद्धि साँइ—मालिक सोभिया—सामग्री। क़वायद—क़ायदा (नियम) ब॰ व॰। जहाँ—संसार, रहनुमाँ—मार्गदर्शक अतक़िया—परहेज़गार लोग धर्मात्मा लोग। सर चश्मए करामत—चमत्कार का उद्गमस्थल। अतक़िया—पवित्र लोग मुस्तफ़ा—हज़रत मुहम्मद हुकम अथा लाया—आदेश पूरा कर लाये किब्रिया—ईश्वर (कबीर)। जात—व्यक्तित्व सख़ावत—दानशीलता अजल—युगादि, सेर—तृप्त

इसम<इस्म सचा<सच्चा कीता है—करना धातु का आसन्नभूत का पंजाबी रूप बुद<बुध<बुद्धि। तूँ<त्वम्, साँइ<स्वामी सोभिया<सोभी।

ठाका बदल इबादत कीता है सब सख़ावत
मज़बूत कर लिया है करतार अग़निया का
तुज हात के असर का कस है परस ते अगला
कंचन सरीर होवे तुज हात के छिया का
रौशन हुआ है वो घट जिस घट नजर करे तूँ
सरताज है सदा तूँ मुख़्तार अतक़िया का
जिस सीस पर अली का साया अगर होवे तुज
ना धेर हो सिने में परवा सटे भया का

ठाहा—खड़ा करतार—ईश्वर, कस—शक्ति सम्पन्न। परस—पारस (पत्थर), अगला—अधिक, खिया का—सीने के कारण घट—हृदय चातिक—चातक अया—डर। इबादत—प्रार्थना सखावत—दानशीलता, उदारता। मक़बूल—स्वीकृत (क़बूल) ग़दुनिया—अनी लोग सरताज—शिरोमणि श्रेष्ठतम। कुम्बार—महान् (कबीर)। सतकिया—पवित्र लोग, धर्मात्मा।

कीता है—करना क्रिया का पंजाबी में भासन्न भूत, करतार<(कतृ, संस्कृत क० क०) कर्त्तार., हात<हस्त परस<स्पर्श सरीर<शरीर, तुख<दुख, कुष<कुछ मया<भय, सिना<सीना (छाती) परवा<परवाह।

ठाहा के स्थान पर कोई दूसरा पाठ भी हो सकता है। तुम्ह हाथ—'तेरा' के स्थान पर षष्ठी विभक्ति में भी तुम का प्रयोग। खिया का—लिए (स्पर्श किये) हुए का।

चातिक हुआ है मुज दिल कहता है पीव पिव कर
सेवक हुआ हूं दायम सूं साईं मुज जिया का
तुज बात में करामत दिसता है मुज अचद लग
है तुज अता मजस थे ज काम बेरिया का
तुज सूर नर के आगं सूरिज दिसे ठसे का
तूं सूर कुल दिपक है माता पिता मया का
मशहूर है जगत में मुश्किलकुशा अली है
मुश्किल अगर दिसे तुध से नांवें सामिया का

साईं—स्वामी जिया—जीव करामत=करामात, चमत्कार। लग—तक सूर—बहादुर, ठसे का—ठप्पे का मया—माता, सामिया—स्वामी दायम—स्थायी शाश्वत। अचद—अनन्त अता—प्रदान मजस—मजलिस बेरिया—निराडंबर, मुश्किल कुशा—कठिनाइयों को दूर करने वाला।

चातिक<चातक साईं<स्वामी जिया<जीव करामत<करामात जे<यत् पु० कर्त्ता ब० व० 'ये ठप्पा<स्सा, मया<मामा<माता, नांवें<नाम सामिया<सामी<स्वामी।

मुज नित मुज जिया मुज बात तुज सूरनर—षष्ठी में उत्तम पुरुष तथा मध्यम पुरुष वाची सर्वनाम का "मुझ" और 'तुम' रूप। कहता है पीव पिव कर—दक्खिनी का बहु प्रचलित प्रयोग, 'कर' का प्रयोग पूर्वकालिक रूप में। है तुज अता—तुज का चतुर्थी में प्रयोग।

तूं शाह पुरहुनर है जेते इमम में बर है
निस दिन अछ अर्दा तुज असरार परविया का

